हरिसोंलगेरहोमेरेभाई, ० ॥टेक ॥ ऐसोजतनकरोमन मेरे, रामबिसरिजिनजाई ॥ १ ॥ लागेध्रुवप्रह्लादाबिभीषण, गणिकासदनकसाई॥नामदेवरयदासकबीरा,पीपामीराबाई ॥ २ ॥लंकालागेबंकालागे, लागेसैनानाई॥कहाकहौंसेवरीकीमाहिमा,मोसेबरणिनजाई ॥ ३॥ निपटसनेहकरोसाधुनसे, छांड़िकपटचतुराई॥दयाधर्महृदयमेंराखो,सहजमिलेंरघुराई ॥४॥ जोहठध्यान धरतघटभीतर, औरनआनउपाई ॥ रामकृपाभज जानकिवल्लभ, तीनहुँलोकबड़ाई ॥ ५ ॥ २४ ॥

अबतोरामभजनकरभाई,अ० ॥टेक॥ घड़ीघड़ियाल बाजिरहेबाजा, पहरपहरसहनाई ॥ रामभजनबिनद्दथाजातहै, कालनिसानबजाई॥ १॥जाकीआशाकरतहोआगे, मानुषदेहनरपाई॥करनीतोकछुबनिनहिँआवै, अबकरभजनसवाई॥२॥जोयहअवसरचूकेपामर, फिरकैनहींभलाई ॥ लखचौरासीयोनिकेमाहीं, भटकतहीमरजाई ॥ ३ ॥ बिनहरिभजनभलानहिँतेरा, सत्यकहौंमैरामदुहाई ॥ रामहिरामरटोनिशिवासर, अतिशयप्रीतिलगाई ॥४॥ नानकदासरामभजुभाई, हितचितसेलौलाई॥ऐसेसंतपुकारकहतहैं,दोऊभुजाउठाई ॥ ५ ॥ २५ ॥

इतिरविवारकीगौरीसमाप्त ।

अथ सोमवारकी गौरी प्रारंभः ।

विश्वामित्रअवधपुरआये॥टेक॥ आवनसुनिअतिआतुरहोइकै, श्रवणसुनतउठिधाये ॥ १ ॥चरणधोयबहुबिधिकरिपूजा,आदरकरिबैठाये॥रामलखनमोहिंमांगेदीजे,ऐसेबचनसुनाये॥ २ ॥ बालकजानिकहोतुमकैसे,वेदपारनहिँपाये ॥विश्वरूपमहिमारउतारन,नरस्वरूपधरिआये ॥ ३ ॥ कंपिततनगद्गदभइवाणी, प्राणरहेयकठाये ॥तुलसिदासहरिरूपनिहारे,चरणकमलचितलाये ॥ ४ ॥ १ ॥

राजन,रामलखनमोहिंदीजे॥ टेक ॥ यशरावरोलाभढोटानहु, मनसनाथसबकीजे ॥ १ ॥ डरपतअवसांचेसनेहबश,सुतप्रभावबिनजाने ॥ बूझियवामदेवअरुकुलगुरु, तुमपुनिपरमसयाने ॥ १ ॥ रिपुरणदलिमखराखिकुशलअति,अल्पदिननघरऐहैं॥तुलसिदासरघुवंशतिलककी, कविकुलकीरतिगैहैं ॥ ३ ॥ २ ॥

ऋषिसँग, हर्षिचलेदोउभाई ॥ टेक ॥ पितुपदबंदिसीसलियोआयसु, सुनिशिषआयसुपाई ॥ १ ॥ नीलपीतपाथोजबरणबपु, वयकिशोरबनिआई ॥ शरधनुपाणिपीतपटकटितट, कसेनिषंगबनाई ॥२ ॥कलितकंठमणिमालकलेवर, चंदनखौरसोहाई।सुंदरवदनकमलदललोचन, मुखछबिबरणिनजाई ॥ ३ ॥ पल्लवपक्षसुमनशिरसोहत,काकहौंरूपलोनाई।मनहुँमूरतिधरिउभयभागमई, त्रिभुवनसुंदरताई॥४॥ पैठतसरनि

शिलनिचढ़िचितवत, खगमृगबनरुचिराई ॥ सादरस भयसप्रेमपुलकिमुनि, पुनिपुनिलेतबलाई ॥ ५ ॥ ए कतीरतकिहतीताडुका, विद्याविप्रपढाई ॥ राख्योयज्ञ जीतिरजनीचर, भैजगबिदितबड़ाई ॥ ६ ॥ चरणकमल रजपरसिअहल्या, निजपतिलोकसिधाई ॥ तुलसिदा सप्रभुकेबूझेमुनि, सुरसरिकथासुनाई ॥ ७ ॥ ३ ॥

सोहतमगदोउभाई, मुनिसंग ॥ टेक ॥ तरुणतमाल चारुचंपकछबि, कबिसुभायकहिजाई ॥ १ ॥ भूषणब सनअनुहरतअंगपर, ऊगतसुंदरताई ॥ बदनमनोजस रोरुहलोचन, शोभारहीलुनाई ॥ २ ॥ अंशनिधनुशर करकमलनकटि, कसेनिषंगबनाई ॥ सकलभुवनशोभा सर्वसलघु, लागतनिरषिनिकाई ॥ ३ ॥ महिमृदुपथब नछांहसुमनसुर, हर्षिपवनसुखदाई ॥ जलथलरुहफल फूलसलिलसब, करतप्रेमपहुनाई ॥ ४ ॥ सकुचसभी तविनीतसाथगुरु, बोलनिचलनिसोहाई ॥ खगमृगसु भगविलोकतबिचबिच, लसतललितलरिकाई ॥ ५ ॥ विद्यादईजानिविद्यानिधि, विद्यहुलह्योबडाई ॥ ख्याल हिंदल्योताडुकालखिमुनि, देतअसीसअघाई ॥ ६ ॥ बूझतप्रभुसुरसरिप्रसंगकहि, निजकुलकथासुनाई ॥ गा धिसुवनसनेहसुखसंपति, उरआश्रमनसमाई ॥ ७ ॥ बन बासीबटुयतियोगीजन, साधुसिद्धसमुदाई ॥ पूजेपेखि प्रीतिपुलकेतन, नयनलाभलुटजाई ॥ ८ ॥ मखराखेखल

दलदलिभुजबल, बाजतबिबुधबधाई॥ नितपथचरित सहिततुलसीचित, बसतलखनरघुराई ॥ ९ ॥ ४ ॥

येदोउ, दशरथकेहैंबारे॥टेक ॥नामरामघनश्यामलप णलघु, नखसिखअँगउजियारे ॥१॥ धीरबीरबिरुदैत बांकुरे, महाबाहुबलभारे॥निजहितलागिमांगिआनेमैं धर्मसेतुरखवारे॥२॥ एकतीरतकिहतीताडुका, किये सुरसाधुसुखारे॥ यज्ञराखिजगसाखितोषिऋषि,निद रिनिशाचरमारे ॥ ३ ॥ मुनित्रियतारिस्वयंबरदेखन, आयेसुनिबचनतुम्हारे ॥येदोउदेखिपिनाकनेकजेहिं नृपतिलाजज्वरजारे॥४॥सुनिसानंदसराहसपरिजन बारहिंबारनिहारे ॥ पूजिसप्रेमप्रशंसिकौशिकहिं,भूप तिसदनासिधारे ॥५॥ शोचतअतिसनेहनिशिवासर, नृपहिंनखतगयेतारे ॥ पठयेबोलिभोरगुरुकेसँग, रंग भूमिपगधारे ॥ ६ ॥ नगरलोगसुधिपाइमुदितसब, निजनिजकाजबिसारे।मनहुँमघाजलउमँगिउदधिरुख, चलेमिलननरनारे।७॥येकिशोरधनुघोरबहुतकरि,बि लखिबिलोकिनिहारे॥ टऱ्योनचापतीन्हजिन्हसुभट न,कौतुककुधरउधारे ८ येजानेबिनुजनकजानिये,क रिप्रणभूपहँकारे ॥ नतरुसुधासागरकोपरिहरि,कूपरव नावतखारे।९।सुषमाशीलसनेहकेसाने,मानोरूपबिरं चिसँवारे॥ रोमरोमपरशोभाकामशत,कोटिबारफेरि डारे॥१०॥कोउकहतेजप्रतापपुंजये,चितयेनजातनि

हारे॥छुवतशरासनशलभजरेगो,दिनकरबंशदिया
॥११॥एककहेकछुहोइसुफलभये,जीवनजन्महमारे॥
वलोकेभरिनयनआजुहो,तुलसीकेप्राणपियारे॥१२
जातचलेदोउभाई, जनकपुर ॥ टेक॥ गौरष्यामसुं
तनराजै, कोटिकामछबिछाई ॥ मंदहासमुसकात
तहैं, शोभाबरणिनजाई ॥ १ ॥ क्रीटमुकुटमकराकृ
कुंडल, करमेंधनुषसोहाई॥जनकपुरीगलियनमेंबि
मोहैंनरअरुनारी ॥ २ ॥ बालकवृंदबहुतसँगलागे
चनाबिबिधबनाई ॥ सैनासयनकरतअपसमें, स
भयेघरआई ॥ ३ ॥ करिपरमोदबालसबफेरे, गुरु
रणनशिरनाई ॥ रामसेवकजीकेप्रभुसुखसागर,
कीतपनबुझाई ॥ ४ ॥ ६ ॥
भुजनपरआवतधनुषधरे ॥टेक॥ कटितूणीरबाण
राजै, येभूभारहरे॥१॥क्रीटमुकुटमकराकृतकुंडल
रबनमालधरे ॥ इनकेदर्शपर्शपायेते, पापपहारतरे
॥ २ ॥ विश्वामित्रकोयज्ञसुफलकरि,गौतमनारित
सुंदरश्यामसलोनेसेढोटा, केसरतिलककरे ॥ ३ ॥
नकस्वयंवरपावनकारिकै, सीतारामजीबरे ॥ तुल
दासदरबाररामके, मोसेपतिततरे ॥ ४ ॥ ७ ॥
देखोसखी, मुनिसँगबालककाके ॥टेक॥ रविशशि
टिबदनकीशोभा, गौरश्यामतनजाके ॥ लक्ष्मणर
कौसल्याकेजाये, दशरथनामपिताके ॥१॥ क्रीटमु

टमकराकृतिकुंडल, धनुषबाणकरजाके॥गौतमऋषि कीनारिअहल्या, तारेचरणछुआके ॥२॥ विश्वामित्र कोयज्ञसुफलकियो, गृहआयेराजाके ॥ सबकीअहमि तिहरिहैंरामजी, कारजकरनासियाके ॥ ३ ॥ चतुरस खीमिलिचलीहैंजानकी, पूजाकरनउमाके॥तुलसिदा सबिधिआनिमिलोहै, लेखलिखाबिधनाके ॥ ४ ॥ ८ ॥

तुमऋषिसांचेकहो, ऋषिबोले ॥ टेक ॥ किसकेबालक किधरसेआये, जनकनगरऋषिलाये ॥ जनकनगरकी नारिपुरुषमिलि, सबहीपूंछनधाये ॥ १ ॥ अवधनगर मेंदशरथराजा, सरजूउतरसुहाई॥ रघुवरलक्ष्मणभरत शत्रुहन, तीनलोकपतिराई ॥ २ ॥ क्रीटमुकुटकरधनु षबिराजै, जगमेंकीरतिभारी ॥विश्वामित्रकोयज्ञसफ करि, चरणअहल्यातारी ॥ ३ ॥ पूर्णब्रह्मसकलघट बासी, रामलख्खनदोउभाई ॥ गौरश्यामदोउसंगहमा रे, अवधनगरहूजभोई ॥ ४ ॥ ९ ॥

सियाजीकेसंग, चतुरसबसखियां ॥ टेक ॥ करतप्रका शफिरतफुलवारी, संगलियेसबसखियां ॥ १ ॥ भवन समीपतडागबागवर, देखनकोअभिलषियां॥रामरमा पतिकबहुँकेआये, दोउमिलिभईअभिलषियां ॥ २ ॥ कहाभयोगौरीकेपूजे, पलकनलागतअँखियां ॥ सुंदर श्यामरामरघुनंदन, हृदयमध्यधरिरखियां॥३॥शारद शेषमहेशजीगावैं, बेदपारनहिंपावैं ॥कृपानिवासराम जीकीमूरति, हृदयमांझलिखिरखियां ॥ ४ ॥ १० ॥

येदोकुँवर, अयोध्यावारे ॥ टेक ॥ बाललीलासरजूत टबिहरे, सुंदरराजदुलारे ॥१॥ विश्वामित्रकोयज्ञसुफ लकियोअसुरमारिसुरथापे॥गौतमनारिअहल्यातारे जनकपुरीपगधारे ॥ २ ॥ राजाजनकजीकेयज्ञमेंठाढ़े, शोभितराजदुलारे ॥ मानहुँसिंहपेरगजदलमें,नृपनके यूथबिदारे ॥ ३॥ लक्ष्मणकहेंसुनुहुँप्रभुमेरे,विश्वकेपा लनहारे ।कोटिकोटिब्रह्मांडकेकर्ताकेतिकधनुषबिचा रे॥४॥ बांयेचरणचापगहिलीन्हो,खंडखंडकरिडारे॥ देखतहीदुरिगईसभासब,सूर्यउदयजिमितारे ॥ ५ ॥ बाजाबाजेबिनाबजाये, सोहतन्यारेन्यारे॥नचहिंनव लअप्सरामुदितमन,बंदीवेदउचारे ॥ ६ ॥ शिवसन कादिआदिब्रह्मादिक,निगमनेतियशगावैं॥तुलसीदा सआशरघुवरकी,लैसंतनउरधारे ॥ ७॥ ११ ॥

शंभुजीको,तोऱ्योधनुषरघुराई ॥टेक ॥ रघुवरचलेज नकपुरव्याहन,लक्ष्मणसंगलगाई ॥ देशदेशकेभूपजुरे हैं, बैठेअंगफुलाई॥१॥ जयजयकारभयोत्रिभुवनमें,दे वसुमनझरिलाई ॥ बड़बड़बीरगजेंद्रसेयोधा, थकिकै शीसनवाई ॥२॥ परशुरामक्रोधेइतनासुनि,जनकनग रचलिआई।देखिडरेनरनारिसभाके,जहँतहँरहेलुका ई ॥३॥ ऐसेबीरभयोत्रिभुवनमें,शिवकोचापचढ़ाई ॥ कहुजड़जनकधनुषकिनतोऱ्यो,सोतुमदेहुबताई ॥४॥ येतनासुनिलक्ष्मणउठिबोले,फरसालैकेधाई॥ बालक

जानिबधोंनहिंतोहीं,जानेंकाप्रभुताई ॥ ५ ॥ सहसर
भुजासहस्त्राजुनके,काटेबीरकहाई ॥ बहुतदिननको
शंभुशरासन,छुवतैदोषलगाई ॥६॥ हमक्षत्रियतुमवि
प्रगोसाईं,हमतुमकौनलराई ॥ जोकोईबीरचढ़ैरणभी
तर,कोउनहिंपीठदेखाई॥७॥ रामबचनसुनिज्ञानप्रग
टभयो,धनुसौंपेउरघुराई ।तुलसिदासबलिहारीचरण
की,तबमुनिगयेशिरनाई॥ ८॥ १२ ॥
जनकपुर,घरघरबजतबधाई॥ टेक ॥ लक्ष्मणरामसंग
कौशिकमुनि,रंगभवनहरिआये ॥१॥ सबमंचनतेमंच
श्रेष्ठयक,रत्नजड़ावबनाई ॥ गुरुसमेतसँगतहँरघुनंद
न,ताऊपरबैठाई ॥ २ ॥ देशदेशकेभूपतिनाना,धनु
षयज्ञसुनिआयेभूपसहसदशएकहिबारा लगेउठावन
आई।३।डिगेउनशंभुशराशनकैसेउ, अधिक२गरुआ
ई॥ताहीसमयतानिरघुनंदन,खंडखंडकरिडारी।४।ज
यजयकारभयोसुरपुरमें,देवनदुंदुभिबजाई ॥नचाहिँनि
वलअप्सरामुदितमन,आनंदइरनसमाई ॥५॥ करि
सिंगारसखीलैआई,शोभाबरणिनजाई॥करसरोजज
यमालसोहाई,रघुवरउरपहिराई ॥ ६ ॥ सीताब्याहि
अवधहरिआयेमंगलचारबनाई मातुकौशिल्याकरत
आरती,तुलसिदासगुणगाई॥७॥ १३॥
जनकजीकेअँगना, भीरभईभारी ॥ टके ॥ साजिबरा
तचलेराजादशरथ,हयगजकीअसवारी ॥ झकतझरो

खेलागिसुंदरी, आवतअवधबिहारी ॥ १ ॥ सीताराम
युगलमिलिबैठे, देखनआयेत्रिपुरारी ॥ सुरनरमुनिब्र
ह्मादिदेवता, जयजयकारउचारी ॥ २ ॥ सियाकरकंक
णरघुवरछोरैं, गाढ़ीगांठिलगाई ॥ खोलतरामखुलतन
हिंकंकण, नारिहँसींदैतारी ॥ ३ ॥ ज्वुरिआयेरनिवास
मुदितमन, देतर मकोगारी ॥ तुमसेरघुबरछूटतनाहीं
बोलिलेहुमहतारी ॥ ४ ॥ बोलीउमासनेह [illegible], का
सकुचावहुनारी ॥ तोरतधनुषबिलमनाहिंकीन्हो, कंक
णकहाबिचारी ॥ ५ ॥ अंचलओटसियामुसकानी, त
नकीदशाविसारी ॥ नेवछावरसबहीकरिडारे, तुल
सिदासबलिहारी ॥ ६ ॥ १४

रामहिंनीके, निरखिसुनयनी ॥ टेक ॥ मनमहँसमुझिअ
गमयहिअवसर, करतसकुचपिकबयनी । १ । बड़ेभाग्य
मखभूमिप्रगटभइ, सियासुमंगलदेनी । जोकारणलोच
नगोचरभइ, मूरतिसबसुखदेनी ॥ २ ॥ कुलगुरुतियकेब
चनमधुरसुनि, जनकयुवतिमतिपयनी ॥ तुलसीशिथि
लदेहसुधिकरसब, सहजसनेहविषयनी ॥ ३ ॥ १५ ॥

जबदोउ, दशरथकुँवरबिलोके ॥ टेक ॥ जनकनगरनर
नारिमुदितमन, निरखिनयनपलरोके ॥ १ ॥ बयकिशो
रघनतड़ितबरणछबि, नखशिखअंगलोनाई । दैचितके
हितलैसबछबिबित, बिधिनिजहाथसँवारे ॥ २ ॥ संक
टनृपहिंशोचअतिसीतहिं, भूपसकुचाशिरनाये । उठेरा

मरघुकुलकलकेहरि,गुरुअनुशासनपाये ॥ ३ ॥ कौतुक हीकोदंडखंडिप्रभु,जयअरुजानकिपाये॥तुलसिदास कीरतिरघुबरकी, मुनिजनतिहुँपुरगाये ॥ ४ ॥ १६ ॥ कठिनधनुषकैसेतोऱ्यो, श्रीराघवजीने ॥टेक॥बड़ेबड़े भूपसप्तद्वीपनके, उनहूँनेकनमोरे ॥१॥ पितुअसीसज बादियोहमारे, विश्वामित्रसहाई ॥ यातेजोरभयोजब मेरे,तासोंलियोउठाई ॥ २ ॥ हाथचूममुखचूमतकौश ल्या, बाजतअवधबधाई ॥ तुलसिदासरघुवीरवदन पर,बारबारबलिजाई ॥ ३ ॥ १७ ॥

॥ इति सोमवारकीगौरी समाप्त ।

॥ अथ मंगलवारकीगौरी प्रारंभः ।

कौनदिशासेआये, पवनसुत० ॥टेक ॥उत्तरखंडअयो ध्यानगरी, ऋष्यमूकसेआये॥१।कौनकेपुत्रकौनकेपा यक, कवनेकुँवरपठाये॥२॥ कहांछोड़ेरामकहांछोड़ेल क्ष्मण,कहांतेमुद्रालाये॥ बनहिमेंरामबनहिमेंलक्ष्मण, बनहीसेमुद्रालाये ॥ ३ ॥ कौनकेसतसेसागरउतरे,कौ नसँदेसालाये॥सीताकेसतसेसागरउतरे, रामसँदेसा लाये॥४ ॥ सुनिसुनिबचनासियाबनचरके, नयननीर भरिआये।अबजिनशोचकरोमेरीमाता,रामसहितद लआये॥ ५ ॥ रावणमारिअभीलेजाऊं, रामआज्ञा नहिंपाये ॥तुलसिदासहनुमानभरोसे, सोवतसिंहज गाये ॥ ६ ॥ १ ॥

रघुबर, कबकरिहैंगेफेरा ॥ टेक ॥ सैनाजोरिसमुद्रप
रपहुँचे, उतरेजायसुबेला ॥ १ ॥ लालहैंतबुआजरद
किनारी ,रामलषणकेडेरा॥बानरभीलुदईकिलकारी,
जायलंकगढ़घेरा ॥ २ ॥ घरघरलंकाफूंकिदियोहै, ह
नूमानअलबेला ॥ तुलसिदासप्रभुरूपनिहारे, हरिच
रणनकेचेरा ॥ ३ ॥ २ ॥

यकदिन, रामआज्ञाजोपावों ॥टेक॥ सातसमुद्रछिन
हिमेंसोखवों, लंकामेंधूरिउडावों॥लंकाकेसबखंभउखा
रों, उठायआयाध्यैंल्यावों ॥१॥ पैठिपतालतोरिय
मकातरि, कालिनाथिलैआवों॥इंद्रहुकोइंद्रासनतोरौं,
सूर्यकोरथबिलमावों ॥ २ ॥ लंकाअसकोटसमुद्रअ
सिखाई, बैदसुखेनहिंल्यावों ॥ कालनेमिकोकरासँ
हारो, मूलसजीवनिल्यावों ॥३॥ रावणकेदशमस्तक
छेदों, जानकीरामामिलावों ॥तुलसिदासरघुनाथभरो
से, अंजनीलालकहावों ॥ ४ ॥ ३ ॥

जोमैं, रामरजायसुपायो ॥टेक ॥ गलमेलीमुद्रिकामु
दितमन,कपिराजहिंशिरनायो॥१॥भालुनाथनलनील
साथचले,बलीबालिकोजायो ॥फराकिअंगभयेसगुनक
हतमानो,मगमुदमंगलछायो॥२॥देखिवीरसुधिपायगृ
ध्रसे, सबनिअपनबलपायो ॥ सुमिरिरामतकितराकि
तोयनिधि, लंकलूमसोआयो ॥३॥ खोजतघरघरज

नुदरिद्रमन, फिरतलागिधनधायो॥तुलसीसियबिलो
किपुलक्योतन,भूरिभागभइभायो ॥ ४ ॥ ४ ॥
हरकोदंड, कठिनजिनतोरा ॥ टेक ॥ कहतमँदोदरि
सुनुपियरावण,बानरभालुबटोरा॥सेतुबांधिदलपारउ
तरिआये, सोरभयोचहुँओरा॥१॥सूर्पणखाकोरूपह
न्योहे,खरदूषणमदतोरा॥उनसेबैरकबहुँनहिंकीजे वि
. तीकरौंकरजोरा॥२॥रामलषणदोउवीरधुरंधर ,पव
नतनयबलजोरा॥जामवंतसुग्रीवनीलनल, कालसमा
नकठोरा॥३॥तामेंमिलोविभीषणदेवर,बंधुलगेपियतो
रा॥लंकाजरिकैगरदमिलीहे,जसपत्थरकेरोरा ॥४॥दे
उकरजोरिसियालैआगे,मिलनचलोपियमोरा ॥ तुल
सिदासप्रभुशीलकेस्वामी,मानुबचनपतिमोरा॥५॥५॥
देखोपिया, जनकसुतापतिआये ॥ टेक॥ डिगेसुमेरु
दसोंदिशिहालैं, गरदभानुरथछाये ॥ सियलेमिलोकि
पुरतेभाजो, सिंधुसाजिरथआये ॥१ ॥ मिलेआनधा
रनदशरथसुत,सोनेकोसिंधुबँधाये॥अबलेमिलोमिल
बेकोअवसर, जबलौंपारनआये ॥२॥ अहोपियातुम
मानतनाहीं, बहुबिधिकहिसमझाये॥आयोहतोबालि
सुतअंगद, काहेनपगहुँसमाये ॥ ३ ॥ अरेनखेदडरत
होअबला, काहेभरमगमाये ॥ मोहिंबरदानदियो
हैशंभुने,पायोसोकालबँधावो ॥४॥बंदरएकनामगंधर
मा,रामदूतसोइआयो ॥उड़िउड़िदैत्यदसोदिशिभाजे

चहुंदिशिलवनाछायो ॥ ५ ॥ सागरपारसैन्यसबआई, गढ़लंकानभछायो ॥ तुलसिदासप्रभुपारउतरिआये, विनतीकरोकरजोरी ॥ ६ ॥ ६ ॥

सबतजिमैंरघुपतिपहँजैहौं ॥ टेक ॥ जननीशपथखातहौंतेरी, फिरिनाहिंबदनादिखैहौं ॥ १ ॥ तजिहौंराजसमाजलंककको, अनुचरजायकहैहौं ॥ क्षमिहैंसबअपराधरामजी, अपनेशरणलगैहौं ॥ २ ॥ चरणघावउरदियोदशानन, कैसेशूलामिटैहौं ॥ ऐसोहितूदूसरकोउनाहिंन, जासोंखबरजनैहौं ॥ ३ ॥ बारबारकहैबचनविभीषण, ऐसोदावनपैहौं ॥ तुलसिदासरघुनाथहाथअब, मैंबिनुदामाबिकैहौं ॥ ४ ॥ ७ ॥

कुटुमतजि, शरणरामकेआये। टेक। तजिगढ़लंकमहलअरुमंदिर, नामसुनतउठिधाये। १। भरीसभामेंरावणबैठो, परहितलातचलाये। मूरखबंधुकहानाहिंमाने, बारबारसमुझाये२ आवतहीलंकापतिकीनो, हरिहँसिकंठलगाये। जन्मजन्मकोमिटेपराछित, रामदरशजबपाये।३। श्रीरघुनाथअनाथकेबंधू, दीनजानिअपनाये। तुलसिदासमज्जुनवलसियाबर, भक्तिअभयपदपाये।४।८।

तैंमेरोदूधलजायोपवनसुत, तैं० ॥ टेक ॥ लंकाजायकहाकरिआयो, बागमधुरफलपाये ॥ जानकीक्योंनधर्‍योशिरऊपर, लंकाक्योंनाहिंलाये ॥ १ ॥ यहसुनबातकहतमातासँग, रामआज्ञानाहिंपाये ॥ आज्ञाभंगकब

हूँनाहिंकीजै, यहीपरनमोहिंभाये ॥२॥ मातारोपकरत सुतऊपर, धरणीपर्वतफोऱ्यो ॥ ऐसोदूधकोपीवनहारो, रावणक्योंनाहिंमाऱ्यो ॥ ३ ॥ अंजनीकेपुत्ररामजीकेपायक, शिवजीकेलालकहायो ॥तुलसिदासलंकापरहंका, हनुमतबीराखायो ॥ ४ ॥

अबगढ़फिरिगईरामदोहाई ॥ टेक ॥ कहतमंदोदरिसुनुपियरावण, कौनकुमतिभरमाई ॥ ओछीबुद्धिकर्मतुमकीन्हो, तिरियाहरतपराई ॥१॥ कंचनकोटदेखिमतिभूलो, औरसमुद्रआसिखाई॥ पवनकेपुत्रमहाबलदाई, छिनमेंलंकजराई ॥ २ ॥ हमरावणदशमस्तकमेरे, कुंभकरणबलभाई ॥ सहस्रयोद्धामेरेरखवारे, कहाकरेंदोउभाई ॥ ३ ॥ जोरावणतुमहरिसोंमिलते,देतअयोध्याठाई ॥ कहतकबीरसुनोभाईसाधो, लंकाविभीषणपाई ॥ ४ ॥ १० ॥

जबकरराघवबाणधरैंगे ॥ टेक ॥ सँगरघुनाथभीरवनचरकी, कपिदलकोपिचढ़ैंगे ॥श्यामघटाघनझुकीहैअँधेरी, सूर्यहुगगनछिपैंगे ॥१॥ पँचरँगबाणरामलक्ष्मणके, सागरतीररोपैंगे ॥ जोसागरकोगर्वकरतहै, तापरसेतुबँधैंगे ॥ २ ॥ लंकासोकोटसमुद्रअसिखाई,थरहरभूमिपरैंगे॥जामवंतहनुमाननीलनल,महाधुनिगर्जकरैंगे ॥ ३ ॥ रातिभयानकसपनादेखो, लंकाकोटलुटैंगे ॥ नामविभीषणबंधुतुम्हारे, रघुपतिजाय

मिलैंगे॥४॥मेघनादसेपुत्रतुम्हारे, वोनींहिधीरधरैंगे॥
कुंभकर्णबलबंधुतुम्हारे, रणमेंजूझिमरैंगे॥५॥अहि
रावणसेयोधामारिहैं,लंकामेंशोकपरैंगे॥चौंसठियोगि
निमंगलगावैं, खप्परबीरभरैंगे॥६॥दशशिरछेदि
बीसभुजतोरे,एकहिबाणहरैंगे॥जोनारदमुनिमुखसे
भाखी,भारतरामकरैंगे॥७॥श्रीरघुनाथअनाथकेबंधू,
शरणैजायपरोगे॥अग्रकेस्वामीलैमिलोजानकी, कछु
दिनराजकरोगे॥८॥११॥

अबदेखोरामध्वजाफहरानी॥टेक॥झलकतढालफरा
कतनेजा,गरदउड़ीअसमानी॥लक्ष्मणबीरबालिसुत
अंगद,हनूमानअगवानी॥१॥कहतमंदोदरिसुनुपिय
रावण,त्रिभुवनपतिसेठानी॥जोसागरकोगर्भकतहैं
तापरशिलउतरानी॥२॥तिरियाजातिबुद्धिकीओछी
उनहींकीकरतबड़ाई॥भुवमंडलसेपकरिमँगावों, ओ
तपसीदोउभाई॥४॥हनूमानसेपायकउनके,लक्ष्मण
सेबलभाई॥जरतअगिनिमेंकूदिपरतहैं, कोटगनेनाहिं
खाई॥४॥मेघनादसेपुत्रहमारे, कुंभकर्णबलभाई॥
एकबारसन्मुखहोइलड़िहौं, युगयुगहोतबड़ाई॥५॥
कहतिमंदोदरिसुनुपियरावण,तैंमेरीएकनमानी॥रैन
कोसपनोऐसोभयोहै, सोनेकीलंकालुटानी॥६॥बंदर
एकलंकबिचआयो, घरघरधूममचाई॥बागउखारिस
मुद्रबिचडारे,लंकामेंआगिलगाई॥७॥गर्वीरावणग

वैनकीजै, गर्वहिलंकलुटाई॥ जायमिलोरघुनाथकुँवर से, लंकअचलहोइजाई॥ ८॥ एकलखपुत्रसवालखनाती, मौत आपनीठानी॥अग्रकेस्वामीगढ़लंकाघेरे, अजहुँनचेतअभिमानी॥ ९ ॥ १२ ॥

जोमैंजानकीनाथकहावों॥टेक॥ सुनुसुग्रीवप्रतिज्ञामेरी, रावणकुटुंबबहावों ॥ १ ॥ जाम्बवानहनुमाननीलनल,बालिसुवनलैजावों॥बांधौंउदधिपद्मअष्टादश,लंकाकोटढहावों॥२॥रावणकेदशमस्तकछेदों, असुरजहांलगिपावों॥ बाणनमारिबेहालकरौंगो,देवनबंदिछोड़ावों॥४॥लंकाराजबिभीषणदैहौं,युगयुगछत्रफिरावों तुलसीदासप्रतिज्ञामेरी,सियासहितघरआवों॥४॥१३॥

॥ इति मंगलवारकी गौरी समाप्त ॥

॥ अथ बुधवारकी गौरी प्रारंभः ॥

यशोदामैयादेखतकोकान्होबारो ॥टेक॥मथुरामेंहरिजन्मलियोहै,तीनलोकउजियारो ॥ केशपकरिहरिकंसपछारो, जीतोमल्लअखारो ॥१॥ निर्मलजलयमुनाजीकोकरिकै, नागनाथिलायोकारो ॥फणपरनृत्यकरतमनमोहन, सुंदरश्यामदुलारो ॥ २ ॥ अतिसुकुमारकमलहूतेकोमल,गिरिगोवर्धनधारो॥डूबततेब्रजराखिलियोहै, गर्वइंद्रकोमारो ॥ ३ ॥ हैकोउबड़ोदेवदेवनमें, यशुमतिपुत्रतुम्हारो॥ सूरदासहरिरूपनिहारो जीवनप्राणहमारो॥ ४ ॥ १ ॥

यदुबरलागतहैमोहिंप्यारो॥टेक॥मथुरामेंहरिजन्मलि
योहै, गोकुलमेंपगधारो ॥ जन्मतहीपूतनागतिदीनी
अधमउधारनहारो॥१॥यमुनाकेनीरेतीरेधेनुचरावै,
ओढ़ेकामरिकारो॥सुंदरबदनकमलदललोचन,पीत
बरपटवारो॥२॥मोरमुकुटमकराकृतकुंडल, करमें
मुरलीधारो॥शंखचक्रगदापद्मबिराजैं,संतनकोरखवा
रो॥३॥ जलडूबतव्रजराखिलियोहै, करपरगिरिवर
धारो ॥ मीराकेप्रभुगिरिधरनागर, जीवनप्राणहमा
रो॥४॥२॥

ग्वालिनीक्योंठाढ़ीनँदपौंरी॥टेक॥ बारबारइतउतफि
रआवे,विजयाखायभईबौरी॥नंदनँदनसेकवनकाम
है,हमसेक्योंनकहोरी ॥ १ ॥ सुंदरश्यामसलोनेढो
टा,उनदधिलेनकहोरी ॥हमसेकहैतुमनेकरखड़ीरहो,
आपुनबैठरहोरी ॥ २ ॥ नवलखधेनुनंदबाबाके, तो
रोहिलेनकहोरी ॥ यौबनमातीफिरतिग्वालिनी,तैंम
रोलालठगोरी ॥ ३ ॥ इतनासुनिकैनिकसिआयमो
हन,दधिकोमोलकहोरी,परमानंदस्वामीरूपलोभाने
॥अबदधिभलोबिकोरी ॥ ४ ॥ ३ ॥

मगनभईसुनिबंसीकीटेरी ॥टेक ॥ पनियाकेमिसनि
कसीअकेली,गौउआअचवनकीबेरी ॥ १ ॥ गजकी
चालचलैमृगनयनी,चपलनयनचितहेरी ॥ आजु
कीशोभामोसेबरणिनजाई श्यामघटाघनेघेरी॥ २ ॥

आजुसखीब्रजराजबजायोशंखघंटघनघोरी ॥मुरली कीधुनिसुनिभईहैंबावरी,श्यामामिलनकीवेरी॥३॥सा सूपूंछैसुनहुबहुरिया,कहांलगाईअतिदेरी ॥ परमानंद स्वामीमिलेगैलमें,तातेभईअबेरी ॥ ४ ॥ ४ ॥

ग्वालिनितैंमेरोगेंदचोराई॥टेक ॥ खेलतगेंदगिरोतेरे अँगना,अँगियाबीचछिपाई ॥ १ ॥ सांचेलालझूंठम तिबोलो,अँगियातकतपराई ॥ जोअँगियाबिचगेंदन निकसे,भूलिजाइचतुराई ॥ २ ॥ काहेकोगेंदकाहेको धागा,कौनकेहाथबनाई, फूलनकोगेंदरेशमकोधागा, यशुमतिहाथबनाई ॥ ३ ॥ हँसिहँसिबातकरतराधेस इतमेंयशोदामैयाआई।सूरदासप्रभुचतुरकन्हैया,एक गेंददुइपाई ॥ ४ ॥ ५ ॥

माईमेरोरूठेबालगोबिंदा ॥ टेक ॥करिकरिअंगुलीग गनदेखावत, खेलनमांगेचंदा ॥ २ ॥भाजनमेंजलमें लियशोदा,प्रभुकोचंदादिखावे ॥ रुदनकरतढूंढतजल भीतर,चंदधरननहिँआवे ॥ २ ॥ दूधदहीमाखनघृत रोटी,खावेमेरोछौना ॥ मांगिबोहरिकोऔरनटरही यहिविधिखेलेललना ॥ ३ ॥ भक्तउधारनअसुरसंहार न,मेरेप्रभुकंसनिकंदा ॥ येछबिकीबलिहारियशोदा, वारीपरमानंदा ॥ ४ ॥ ६ ॥

आजुमेरेकहांअटकेगिरिधारी॥टेक॥ खोजतखोजत फिरतिजशोदा,घरघरकरतपुछारी ॥ कारनकवनल

लनाहिँआये,कंसकालभयभारी ॥ १ ॥ यूथयूथसखियाचलिआई,देतजशोदाकोगारी ॥ नंदनँदनकोजोरजुठौनो,खैंचतअंचलसारी ॥२॥ रुमकझुमकमोहनचलिआए,नयननर्नीरभरिबारी॥ मुरलीमेरीछीनलईहै,इनसखियनमोहिँमारी ॥ ३ ॥ हँसिमुसुकायकहतराधेजी,दूषणनाहिँहमारी ॥ श्यामसुंदरमैंतुम्हरेदरसको,चंद्रसखीबलिहारी ॥ ४ ॥ ७ ॥

नेकचलोनँदरानीउहांलगि ॥टेक॥ देखोअपनेसुतकीकरनी,दूधमिलावतपानी ॥ १ ॥ हमरेशिरकीनईचुनरिया,लेगोरसमेंसानी॥२ ॥हमरेउनसेकउनबादहै,हमैंदेखावतजबानी ॥ ३॥ तुम्हरेकुलकीऐसीबतियां,सोहमरेसबजानी॥४॥ पितातुम्हारेकंसघरबांधे,आपकहावतदानी ५॥ यहब्रजकोबसबोहमत्यागो,आपरहोरजधानी ॥ ६ ॥ सूरदासऊपरकीवर्षा,थोरेजलउतरानी ॥ ७ ॥ ८ ॥

हरिजीसकौनदुहावतगैया ॥टेक॥ कारेआपकामरीकारी,आवतचोरकन्हैया ॥ १ ॥ कनकदोहनीसोहैहाथमें,दुहनबैठेअधपैया ॥ २ ॥ खनदूहतखनधारचलावत चितवनमेंमुसकैया ॥ ३ ॥ गोपनछांड़िगहेमेरोअंचल,यहीसिखायोतेरीमैया ॥ ४ ॥ चंद्रसखीभजुबालकृष्णछबि,चरणकमलबलिजैया ॥ ५ ॥ ९ ॥

यशोदामैयाकाहेनमंगलगावै ॥टेक॥ पूरणब्रह्मअखि

लअविनाशी,सोतेरीधेनुचरावे ॥ १ ॥ कोटिकोटिब्र
ह्मांडकेभर्ता,जपतध्याननहिँआवे॥नाजानोयहकौन
पुण्यसे,यशुमातिगोदखेलावे ॥ २॥ शिवसनकादिआ
दिब्रह्मादिक,निगमनेतियशगावे ॥ शेषसहसमुखरट
तनिरंतर,सोवाकोपारनपावे ॥३॥ सुंदरवदनकमलद
ललोचन,गोधनकेसंगआवे ॥ मातायशोदाकरतआ
रती,कबिरादर्शनपावे ॥ ४ ॥ १० ॥

बनहुँसेआवतधेनुचराये ॥टेक ॥आगेआगेधेनुपीछेय
दुनंदन,ब्रजरजमुखलपटाये ॥ १ ॥ मोरमुकुटमकरा
कृतकुंडल,उरबनमालसुहाये ॥बाहुविशालविभूषण
सोहै,करगहिकमलफिराये ॥ २॥ चंदनचर्चितअंगम
नोहर,भृगुलक्षणछबिछाये॥शेषसहसमुखरटतनिरंत
र,सोवाकोपारनपाये ॥ ३ ॥ कम्बुकंठकौस्तुभमणि
राजे,शोभाबरणिनजाये ॥ घूंघरवारेअलकवदनपर,
मधुकररहैंलोभाये ॥४॥ चढेबिमानदेवमुनिहर्षे,पुष्प
मालझारिलाये॥कृष्णदासप्रभुकीछबिनिरखे,चरणक
मलचितलाये ॥ ५ ॥ ॥ ११ ॥

बनहुँसेआवतगावतगौरी ॥टेक ॥ आगेआगेधेनुपी
छेनंदनंदन,लालायशुमतिकोरी ॥ १ ॥ अँटाचढ़ीब्रज
वधूनिहारें,निरखिपरमपदपावैरी॥आवतदेखेश्याम
मनोहरपुष्पमाललैदोरी ॥२॥अधरनमुरलीधरेमनमो
हन,सबब्रजनारिठगोरी ॥ आजकीशोभामोसेवरणि

नजाई, ओढ़ेपीतपिछौरी ॥३॥ मोरमुकुटपीतांबरसो है, भालतिलकशिरखोरी ॥ नंददासप्रभुकीछबिनिरखें, भागबड़ोतिनकोरी ॥ ४ ॥ १२ ॥

वनहुँतेआवतधेनुचरानी ॥टेक॥ संध्यासमयश्यामलेमुखपर, गोपदरजलपटानी ॥ १ ॥ देहीमुकुटशीसपरराजे, मधुकररहेलोभानी ॥ शोभालालिलालटकनकी, जोनाउड़तउड़ानी॥२॥ बिधिबाहनभषतनकीमाला, शोभतउरफहरानी ॥ मनहुँमँदागनिधसीअमलपर, जोनाफूलउड़ानी ॥ ३ ॥ बालगोपालनंदजीकेढोटा, ग्वालबनेएकठानी ॥ सूरदासप्रभुरासिकमुकुटपर, शोभाबरणिनजानी ॥ ४ ॥ १३ ॥

हैहैकरतसुरारीगोवनसँग ॥ टेक ॥ जोदर्शनलगिसुरसवध्यावैं, ब्रह्माआदित्रिपुरारी ॥सोनँदलालग्वालसँगखेलत, महिमानाथतुम्हारी ॥ १ ॥ जोरजकोब्रह्मादिकनारद, खोजिखोजिमुनिहारी॥सोरजलैलैव्रजकीबानिता, डारतडगरबुहारी ॥ २ ॥ जोभुजबलसबअसुरसँहारे, रावणरिपुदलभारी॥सोभुजपकड़िकहतव्रजबाला, दांवदेवगिरिधारी॥ ३ ॥यहिविधिकौतुककरहुकृपानिधि, अलखपुरुषतनुधारी ॥ सूरदाससंतनकेसर्बस, नाथभक्तहितकारी ॥ ४ ॥ १४ ॥

खरिकबिचक्योंठाढ़ीराधाप्यारी ॥टेक॥ माथेहाथदियेकरशोचत, कहँलागितेरीत्यारी ॥देखेंगेसोकहाकहेंगे

सुनिऋतुराजकुमारी ॥ १ ॥ अबहींलालगयेगोवनमें, अ
बआवनकीत्यारी ॥ बंसीबाजिरहीमोहनकी, मोहिलई
व्रजनारी ॥ २ ॥ तीनलोककीरूपलाड़िली, कंचनकी
अनुहारी ॥ यहशोभामोपैबरणिनजाई, बिधिनाआप
सवांरी ॥ ३ ॥ लालला़ड़िलीमिलेखरिकमें, हृदयहर्षव्रज
नारी ॥ चंद्रसखीभजुबालकृष्णछवि, तनमनधनबलि
हारी ॥ ४ ॥ १५ ॥

सुनुसखीमोहनबेणुबजावै ॥ टेक ॥ सांझसमयगोधनके
पीछे, आछेबनिठनिआवै ॥ १ ॥ कहूंपुष्पकहुँकुसुममं
जरी, कहुँतुलसीदललावै ॥ गुंजमालबनमाललालउर,
अंगअंगछबिछावै ॥ २ ॥ इंदुबदनअरविंदनयनाशिर,
मुकुटमधुरसुरगावै ॥ कुंजभवनमारगउपवनमें, मोर
चकोरनचावै ॥ ३ ॥ श्रुतिकुंडलझलकनअलकनिपर,
हलकननयनासिरावै ॥ पीतदुकूलखौरकेसरकी, नवल
सखीमनभावै ॥ ४ ॥ १६ ॥

व्रजललनादुखमोचन, आवैमाईशरदकमलदललोच
न ॥ टेक ॥ गोधनसँगपुनीतकरमुरली, तिलककियेगो
रोचन ॥ १ ॥ आगेआगेधेनुपीछेयदुनंदन, करगहेकम
लफिरावैं ॥ बालगोपालनंदजीकेढोटा, मधुरीसीबेणु
बजावैं ॥ २ ॥ कटिपरलालकाछनीकाछे, ओढ़ेपीतपि
छौरी ॥ आपुनहँसतहँसावतग्वालन, रागअलापतगौ
री ॥ ३ ॥ तुलसीकोपत्रपुष्पकीमाला, झुँकग्वालिनिपहि

रावै ॥ मोरमुकुटबैजंतीमाला, कुंडलझलकतआवै ॥४॥ वर्षैंपुष्पदेवमुनिहर्षैं,मोहीब्रजकीनारी॥कृष्णदासप्रभुरसिकमुकुटपर,लालगोवर्धनधारी ॥ ५ ॥ १७

आवेमाईहलधरगिरिधरजोरी ॥टेक॥ हलधरकहेमेरीकारीकामर,गिरिधरकहेमेरीधोरी ॥ १ ॥ हलधरकरहलमूसलधारे,गिरिधरछत्रधरोरी ॥ हलधरओढ़ेनीलनीलांबर,गिरिधरपीतपिछौरी ॥ २ ॥ हलधरकेसँगग्वालबहुतहैं,गिरिधरझुंडकरोरी ॥ परमानंदयहध्यानधरतहैं,मांगेमुक्तिकरजोरी ॥ ३ ॥ १८ ॥

राजा,एकमानोबचनहमारो ॥टेक ॥ भीष्मद्रोणकर्णदुर्योधन,सबमिलिमतोबिचारो॥पांचगाँवपांडवनकोदीजे, औसबराजतिहारो ॥ १ ॥ दक्षिणदेशद्राविडकीनगरी, गौडदेशबंगालो ॥ गढ़गिरिनारकीबैठकदीजे,औसबराजतुम्हारो ॥ २ ॥ भूमिनदेऊंसुईकोनाको,रणसंग्रामविचारो ॥क्षत्रियकुलकोयहीधर्महे,कोइजीतेकोइहारो ॥ ३ ॥ भारतनाहिंभलादुर्योधन,मनमेंसमुझविचरो॥कटिकटिसीसपड़ैंधरणीपर, खांड़ोचलेदुधारो॥४॥इतनीसुनिबोलेदुर्योधन,कौनकियोउपचारो ॥ राजनीतिकोमर्मनजाने,गौवाचरावनहारो ॥५॥ मानतनाहींअंधकोजायो,हरिकोवचननकारो ॥ सूरदासप्रभुभरीसभामें,आयोकालतुम्हारो ॥६॥१९॥

आजुमैंहरिको,शस्त्रगहावों ॥ टेक ॥ जोलाजोंगंगाजन

नीको,संतनुसुतनकहावों ॥ सारथिमारिमहारथिमा रों,कपिध्वजसहितउडावों ॥१॥ पांडवसेनसहितसं हारों,दुर्मतिनदीबहावों ॥ लागेनघावअंगमेरेमें,सन्मु खरथैनचावों ॥२॥ जोजीतौंयशहोयजगतमें,जिय तनिसानदुरावों॥जोमैंमारिमरोंबाणनसे, सुरपुरजा इबसावों ॥ ३ ॥ जोमैंभागौंशपथश्यामकी, क्षत्रियग तिनहिँपावों ॥ सूरदासयहिसमरभूमिमें,जियतनपी ठदिखावों ॥ ४ ॥ २० ॥

इतिबुधवारकी गौरी समाप्त ।

अथ सांझसमय मंगलगानेके

दोहा प्रारंभः ।

दोहा—श्रीगुरुमूरतिचंद्रमा, सेवकनयनचकोर॥अष्टप हरनिरखतरहों, गुरुमूरतिकीओर ॥ १॥श्रीगुरुचरण सरोजरज,निजमनमुकुरसुधार॥बरणौंरघुपतिविमल यश,जोदायकफलचार ॥ २॥ मंगलमयमरजादमय, सकलधर्ममयधीर ॥ऋधिबरसिधिबरमुक्तिबर,सीता वररघुबीर॥ ३ ॥ सुमिरनऐसोचाहिये, जाकोधरिये ध्यान ॥सतत्रेताद्वापरकालि,चारौयुगपरमान ॥ ४ ॥ एकबुंदसरिताबहे,भिन्नभावनहिंहोय ॥ संतमिलेभग वानसों,मिलिगावेसबकोइ ॥ ५ ॥बिनसत्संगनहरिक था,ताबिनुमोहनभाग ॥ मोहगयेबिनुरामपद,होयन

दृढ़अनुराग॥ ६ ॥ मोमेंगुणकछुहैनहीं, तुमगुणभरा जहाज ॥ गुणअवगुणनविचारिये, बांहगहेकीलाज ॥ ७ ॥ बांहछोड़ायेजातहो, निर्बलजानिकैमोहिं ॥ हृदयेसेजबजावगे, मर्दबखानोंतोहिं ॥ ८ ॥ बारिबरोबरबारिहै, तापरबहतबयारि ॥ रघुबरपारउतारिये, अपनीओरनिहारि ॥ ९ ॥ बारबारबरमांगहूं, हर्षिदेवश्रीरंग॥ पदसरोजअनपायिनी, भक्तिसदासतसंग ॥ १० ॥ सीतापतिरघुनाथजी, तुमलगमेरीदौर ॥ जैसेकागजयंतको, सूझतऔरनठौर ॥ ११ ॥ सीतापतिरघुनाथको, नेकनवायोसीस ॥ कहाबिभीषणलैमिलो, लंकादियोबकसीस ॥ १२ ॥ सीतापतिकेकारने, सबधनडाराखोय॥ मूरखजानेगिरिपर्‌यो, दिनादिनदूनाहोय ॥ १३ ॥ सीतापतिकीकोठरी, चंदनजड़ेकेंवार ॥ तारीलागीप्रेमकी, खोलेराजकुमार ॥१४॥ करगहिधनुषचढ़ाइये, चकितभयेनवभूप॥मगनभईसियजानकी, निरखिरामकोरूप॥ १५॥ रामबामदिशिजानकी, लषणदाहिनीओर॥ध्यानसकलकल्यानमय, सुरतरुतुलसीतोर।१६ तुलसीमिटैनमोहतम, कियेकोटिगुणग्राम॥हृदयकमलफूलैनहीं, बिनरबिकुलरबिराम॥१७॥ तुलसीयहतनखेतहैं, मनबचकर्मकिसान ॥ पापपुण्यदोउबीजहैं, बवैसोलुनैनिदान॥१८तुलसीबिरवाबागमें, सींचतही कुम्हिलाय।रामभरोसेराखिये, पर्वतपरहरिआय।१९।

अजगरकरैनचाकरी, पंछीकरैनकाम ॥ दासमलूका
योंकहै, सबकेदाताराम ॥२०॥रामझरोखेंबैठके, सब
कामोजरालेत ॥ जाकीजैसीचाकरी, ताकोतैसादेत
॥ २१ ॥ रामरामतोसबकहैं, ठगठाकुरअरुचोर ॥
बिनाप्रेमरीझैंनहीं, तुलसीराजकिशोर ॥ २२ ॥ राम
रामसबकोइकहै, दशरथकहैनकोइ ॥ एकबारदशरथ
कहे, कोटियज्ञफलहोइ ॥ २३ ॥ रामभजनकोआ
लसी, भोजनकोहुसियार ॥ तुलसीएसेजीवको
बारबारधिक्कार ॥ २४ ॥ रामनामकोआलसी, भो
जनकोहुसियार ॥ भेड़िपूंछिभादोंनदी, किसविधि
उतरेपार ॥२५॥ रामनाममणिदीपधरु, जीहदेहरी
द्वार ॥ तुलसीभीतरबाहरो, जोचाहैउजियार ॥ २६ ॥
तुलसीहायगरीबकी, हरिसोंसहीनजाइ ॥ मुएचामकी
फूकसों, लोहभस्महोइजाय ॥ २७ ॥ नाहिँविद्याबलबांह
बल, नाहिँखरचनकोदाम ॥ मोसेपतितअपंगकी, तुम
पतिराखोराम ॥ २८ ॥ पड़ेरहोदरबारमें, धकाधनीके
खान ॥ कबहुँकदीनदयालुके, शब्दपरेगोकान ॥ २९ ॥
संतमिलनकोजाइये, तजिमायाअभिमान ॥ ज्योंज्यों
पगआगेपरें, त्योंत्योंयज्ञसमान ॥ ३० ॥ संतबड़ेपरमा
रथी, शीतलउनकेअंग ॥ तपनिबुझावेंऔरकी, देदेअ
पनारंग ॥ ३१ ॥ संतसंतसबएककहैं, जसआफरकोखे
त ॥ कोइकुदरतीलालहै, औरसेतकेसेत ॥ ३२ ॥ रा

मनगरियारामकी,बसैगंगकेतीर॥अचलराजमहराज की,चौकीहनुमतबीर॥ ३३ ॥अवधधामधामनपति, अवतारनपतिराम॥सकलसिद्धिपतिजानकी,दासन पतिहनुमान ॥ ३४ ॥ रामकथामंदाकिनी,चित्रकूट चितचारु ॥ तुलसीसुभगसनेहबन,सियरघुबीरबि हारु॥ ३५॥ चित्रकूटसेकोटनहिं,अवधधामसेधाम॥ सुंदरबनसेबननहीं,रामनामसेनाम॥ ३६ ॥ चित्रकूट माणिकबनो,भँवरकरेंगुंजार ॥ दुलहिनिप्यारीजान की,दूलहराजकुमार ॥ ३७ ॥ सीताजीकेबदनपै,बें दीशोभादेइ॥मानोफूलीकेतकी,भँवरबासनालेइ॥३९। चित्रकूटचितरमिरह्यो,पैसरनीकेतीर॥ उहांकछुकदि नरमिरहे,सियालषणरघुबीर ॥४॥ चित्रकूटकेघाटपै, भइसंतनकीभीर॥तुलसिदासचंदनघिसैं,तिलककरत रघुबीर ॥४१॥ चित्रकूटकीगैलमें,मुक्तिपरीबिलखाइ॥ मुक्तिकहैरघुनाथसे,मेरीमुक्तिबताइ ॥ ४२ ॥परीरहों यहिगैलमें,साधुसंतचालिजात॥उड़िउड़िरजमस्तकप रै,सहजमुक्तिहोइजात॥४३॥चित्रकूटकेवृक्षको,मर्मन जानैकोइ॥एकपत्रसेवाकरै,रूपचतुर्भुजहोइ ॥४४ ॥ चित्रकूटकेछोहरा, औरदेशकेभूप ॥ वाकीसरवरको करैबेंचिखातहैंसूप ॥४५॥ चलौसखीवहँजाइये, ज हांबसतब्रजराज॥गोरसबेंचनहरिमिले,एकपंथदोका ज ॥ ४६ ॥ब्रजचौरासीकोसमें, चारिगामनिजधा

म ॥ वृंदाबनअरुमधुपुरी, बरसानोनँदगाम ॥ ४७ ॥
वृंदाबनसेबननहीं, नंदगामसेगाम ॥ बंसीबटसेबटन
हीं, कृष्णनामसेनाम ॥ ४८ ॥ वृंदावनमाणिकवनो,
भँवरकरैंगुंजार ॥ दुलहिनिप्यारीराधिका, दूलहनंदकु
मार॥४९ ॥तुलसीमथुरारामहैं, जोजानेकरिदोय ॥ता
केमुखमेंसोइहै, युगअक्षरबिचजोइ ॥५०॥ राधेतूबड़ि
भागिनी, कौनतपस्याकीन, तीनलोककेनाथहैं, सोते
रेआधीन ॥५१॥ आंकढांकसबकहतहैं, आंबघासअ
रुकैर ॥ तुलसीयहिब्रजभूमिमें, कहारामसेंवैर ॥ ५२॥
मेरीभवबाधाहरौ, राधानागरिसोइ ॥ जातनकीझांईप
रे, श्यामहरितद्युतिहोइ ॥ ५३ ॥ शीशमुकुटकटिकाछ
नी, करमुरलीउरमाल ॥यहिबानिकमोमनबसो, सदा
विहारीलाल॥५४ ॥मोरमुकुटकीचंद्रिका, योंसाजतनँ
दनन्द।मानौंशशिशेखरअकस, कियेशेखरशतचन्द्र
सोहतओढ़ेपीतपट, श्यामसलोनेगात।मनौनीलमणि
शैलपर, आतपपरोप्रभात५६ब्रजबासीवल्लभसदा, मेरे
जीवनप्रान॥उनकोनेकनबीसरों, नंदरायकीआन५७
ब्रजतजिअंतनजाइहौं, मेरेयेहीटेक।भूतलभारउतारि
हौं, धरिहौंरूपअनेक ॥५८ ॥ कहाकहोंछबिआजुकी,
भलेबिराजेनाथ ॥ तुलसीमस्तकजबनवे, धनुषबाण
लेवहाथ ॥ ५९ ॥ कितमुरलीकितचंद्रिका, कित
गोपिनकोसाथ ॥ अपनेजनकेकारने, कृष्णभयेरघुना

थ ॥ ६० ॥ अपनेअपनेइष्टको, नमनकरेसबको
इ ॥ परशुरामविनहितनवै, सोईमूरुखहोइ ॥ ॥ सूर
दाससगुणकथै, निर्गुणकथैकबीर ॥ रामरत्नतुलसीक
थै, जयजयसियरघुबीर ॥६२॥ कोटिकल्पकाशीबसै,
मथुराकल्पहजार।एकनिमिषसरजूबसै, तुलैनतुलसी
ताहि॥६३॥कोटिनतीरथकामता, कोटिनरहसबिला
स ॥ रजधानीरघुनाथकी, गावततुलसीदास ॥ ६४॥
सियावररामचंद्रकीजय ॥ ६५ ॥ इतिसां. मं. सां.

## अथ सातोंवारकी धुन.

## अथ गुरुवारकी आरती-प्रारंभः।

जयजयआरातिरामजीतुम्हारी, रामजीदयालुभक्तहि
तकारी॥टेक॥ जनहितप्रगटेहरिव्रतधारी, जनप्रह्लाद
प्रतिज्ञापाली॥ १ ॥द्रुपदसुताकोचीरबढ़ायो, गजके
काजपयादेधायो ॥ २ ॥ दशशिरछेदिबीसभुजतोरे, तें
तिसकोटिदेवबँदिछोरे ॥ ३ ॥ छत्रलियेकरलक्ष्मणभ्रा
ता, आरतिकरतकौसल्यामाता ॥ ४ ॥ शुकशारदना
रदमुनिध्यावैं, भरतशत्रुहनचँवरढुरावैं ५॥ रामजीके
चरणगहेमहावीरा, ध्रुवप्रह्लादवालिसुतबीरा ॥ ६॥ लं
काजीतिअवधहरिआये, सबसंतनामिलिमंगलगाये॥
॥ ७ ॥ सीतासहितासिंहासनसोहाये, रामनंदस्वामी
आरतिगाये ॥ ८ ॥ १ ॥

इति गुरुवारकी आरती समाप्त।

अथ गुरुवारकी धुन प्रारंभः ।

निरखतरूपसियारघुवरको, छबिनहिँजातबखानी ॥ टेक ॥ कनकथारगजमाणिकमोती, आरतिकरतकौशल्यारानी ॥ मान्योहैमानसकलभूपनको, महिमावेदबखानी ॥ १ ॥ तोरनधनुषयज्ञपूरणकरि, जनकरायजीकीलज्जाराखी ॥ परशुरामकोहितकरमानी, सुरपुरनारिअवधपुरवासी ॥ २ ॥ नचतनवलअप्सरासुदितमन, वर्षिसुमनमुसकानी ॥ रत्नसिंहासनरघुवरबैठे, आरतिकरतकौशल्यामाता, हर्षिनिरखिसुखमानी ॥ ३ ॥ दशरथसहितअवधपुरबासी, तुलसिदासअविचलयहजोरी ॥ भक्तिअभयपददानी ॥ ४ ॥ १ ॥

भजोअवधपुर, सियारघुवीर ॥ टेक ॥ अवधपुरीकोध्यानधरतही, जरामरणछूटैभवभीर ॥ १ ॥ राजादशरथजीकेचारिपुत्रहैं, तिनमेंरघुवीरश्यामशरीर ॥ २ ॥ रघुवरलक्ष्मणभरतशत्रुहन, विहरतहैंसरयूकेतीर ॥ ३ ॥ रुमझुमकपगनूपुरबाजैं, गजजिमिचालचलैंरणधीर ॥ ४ ॥ कीटमुकुटमकराकृतिकुंडल, गलेविराजैंमुक्ताहीर ॥ ५ ॥ शारंगधनुषबाणकरराजैं, पीतांबरपहिरेपटचीर ॥ ६ ॥ बामअंगसियाजनकनंदिनी, दाहिनेविराजेश्रीलक्ष्मणवीर ॥ ७ ॥ शिवसनकादिआदिब्रह्मादिक, सेवतहैंनारदमुनिधीर ॥ ८ ॥ तुलसीदासहरिरूपनिहारै, नितउठिसावैगुणगंभीर ॥ ९ ॥ २ ॥

जयरघुबरस्वामीहरिअंतरयामी, आरतिउतारोप्रभु अंतरयामी॥टेक॥भालविशालतिलकशिरसोहै, क्रीट मुकुटधारी।श्रवणनकुंडलझलकै, अद्भुतछबिन्यारी १ लोचनललितवदनअतिसुंदर, कंठेवनमाला॥भृगुलक्ष णउरराजै, दशरथसुतलाला॥ २ ॥रत्नसिंहासनआ पुविराजे, हरिरघुकुलकेतू॥अधमउधारननाथ, भवसा गरसेतू ॥ ३ ॥ जनकसुतासियजनकनंदिनी, सोहत बांयेअंगा ॥ सन्मुखपवनकुमार, लक्ष्मणदहिनेअंगा। ॥ ४ ॥ पीतवसनकरधनुषबिराजै, हरिबहुविधिसोहैं ॥ सुंदररूपनिहार, कोटिमदनमोहैं, ॥ ५ ॥ चरणकमल कोमलअतिसुंदर, छबिवरणीनहिंजाय।मुखमकरंदम ईवन, मुनिमनरहेलोभाय॥६॥शारदशेषविमलयशगा वैं, सनकादिकध्यावैं ।सोइचरणनउरराखि, शिवनि शिदिनध्यावैं ॥७॥आगमनिगमपुराणबखाने अतिदु र्लभनरदेहु, तुलसीभजुरघुनाथ, जन्मसुफलकरिले हु ॥ ८ ॥ ३ ॥

जययदुवरस्वामीहरिअंतरयामी, आरतिउतारोप्रभु अंतरयामी ॥टेक॥ मथुरामेंहरिजन्मलियोहै, दुष्टनक्ष यकारी॥पृथ्वीभारउतारन, नरदेहीधारी ॥ १ ॥ मथु रासेहरिगोकुलआये, कंसखबरपाई ॥मौतआपनीजा नि, पूतनापहुँचाई ॥२॥ यमलार्जुनयेवृक्षउपारे, शोभा अतिप्यारी॥नंदयशोदानिरखैं, आनंदउरधारी ॥३॥

रासरचोवृंदावनमोहन,शोभाअतिभारी॥मुरलीअध
रबजावैं,मोहैंब्रजनारी ॥४ ॥ रुमकझुमकपगनूपुरबा
जै,ठुमकचालभावे ॥ कटिपीतांबरराजै,शोभाअति
पावै ॥५॥ कुंडललोलकपोलविराजै,कंठेवनमाला ॥
भृगुलक्षणउरराजै,संगलियेब्रजबाला ॥ ६ ॥ मोरमुकु
टमकराकृतिकुंडल,लीलावपुधारी ॥ सूरदासहैशरण,
पलपलबलिहारी ॥ ७ ॥ ४

जयश्रीरघुनाथाजयजानकिनाथा, दोउकरजोरेविन
वोंप्रभुमेरीसुनुबाता ।टेक। तुमरघुनाथहमारे,प्राणपि
तामाता॥तुमहोसजनसंगाती,भक्तिमुक्तिदाता ॥१ ॥
चौरासीप्रभुबंदिछोड़ावो ,मेंटोयमत्रासा॥ निशिदिन
प्रभुमोहिंराखो,अपनेसँगसाथा २ ॥रघुवरलक्ष्मणभर
तशत्रुहन, सँगचारोभैया॥ जगमगजोतिविराजै, शो
भाअतिरैया॥ ३ ॥ हनुमतनादबजावैं,नूपुरठुमठैया ॥
सुबर्णथालआरती, करतकौशल्यामैया॥ ४ ॥ रामक
बीरकृपाकरिबोले,बोलेउपकारी॥ उनहरिहमाहिंबता
वो,सीतारामधनुषधारी ॥५॥ ब्रह्माविष्णुमहादेव, सा
यरसुखदाता॥धन्यतुम्हारोदर्शन,करिहोप्रतिपाला॥
॥६॥ क्रीटमुकुटमकराकृतिकुंडल,शोभाअतिभारी॥
मनीरामदर्शनको, पलपलबलिहारी ॥ ७ ॥ ५ ॥

जयश्रीयदुनाथाजयलाड़िलिनाथा, श्यामसुँदरराधा
मोहनमेटोयमत्रासा॥टेक॥मथुरामेंहरिजन्मलियोहै,

गोकुलपगधारी ॥ झूलतहैंपलनामें, पूतनाप्राणहारी ॥
॥ १ ॥ यमुनाकेनीरेतीरधेनुचरावैं, बंसीअतिबाजी ॥
गौवनकेसंगविहरें, मोरमुकुटधारी ॥ २ ॥ पैठिपताल
कालीनागनाथे, फणपरनृत्यधारी ॥ ताताथेईताताथे
ईउच्चरे, नटवरवपुधारी ॥ ३ ॥ इंद्रकोपचढ़योब्रजकेऊप
र, वर्षाअतिभारी ॥ नखपरागिरिवरधार, गौवनाहित
कारी ॥ ४ ॥ नारदबेनबजावैं, नूपुरठुमकैया ॥ कंचनथार
आरती, करत यशोदामैया ॥ ५ ॥ दीनानाथदयाकरि
बोले, बोलेहितकारी ॥ उनहरिहमोंहिंबतावो, मोरमु
कुटधारी ॥ ६ ॥ जगन्नाथबलभद्रसुभद्रा, शोभाअति
भारी ॥ सुरनरचँवरढुरावैं, अद्भुतछबिन्यारी ॥ ७ ॥
शंखचक्रगदापद्मविराजैं, शोभाअतिभारी ॥ सूरदास
दर्शनको, पलपलबलिहारी ॥ ८ ॥ ६ ॥

जयश्रीरघुनंदाजयजानकिकंदा, आरतीउतारोजय
श्रीरघुनंदा।टेक।क्रीटमुकुटश्रुतिकुंडलसोहैं चक्रबली
राजे ॥ केसरतिलकविराजे, लखिदामिनिलाजै ॥ १ ॥
भृकुटीकोटिकामछबिनिंदति, दृगअंजनसोहैं ॥ चित
वनललितउदार, सियाकंतमनमोहैं ॥ २ ॥ नाकबुलाक
लालअतिसोहैं, सुंदरमुसुकानी ॥ दशनअधरछबिदे
खि, मोहैंमुनिज्ञानी ॥ ३ ॥ कंठाकंठयुगलकुंजर, मणिकौ
स्तुभउरभ्राजै ॥ पदिकहारवनमाल, सुंदरछबिराजे ।४।
बाहुविशालविभूषण, पहिरेकरशरधनुसोहैं ॥ सुंदररूप

निहारि, कोटिमदनमोहै ॥ ५ ॥ पीतवसनकटिकिंकि
णिराजे, पटकोछबिभारी ॥ दुहुँछोरनमणिमोती, लाग
तअतिप्यारी ॥ ६ ॥ सुभगघुंघुरूपायनराजैं, नूपुररव
कारी ॥ चरणकमलमृदुसुंदर, आरतभयहारी ॥ ७ ॥
संगसखासरजूतटविहरैं, हनुमतसँगकीन्हो ॥ भरतल
खणरिपुसूदन, संगसखालीन्हो ॥ ८ ॥ पुष्पसिंहासन
परममनोहर, राजतसुखकारी ॥ जनकसुतावायेंअँग
शोभित, सुकुमारी ॥ ९ ॥ अनुचरझुंडचहूँदिशिराजे,
शोभाअतिभारी ॥ तुलसिदासछबिदेखि, पलपलबलि
हारी ॥ १० ॥ ७ ॥

जयनटवरवेषाहरिनटवरवेषा, आरतीउतारोयदुवर
जगदीशा ॥ टेक ॥ मोरमुकुटमस्तकपरराजे, कंठेवनमा
ला ॥ श्रवणनकुंडलझलकैं, संगलियेब्रजबाला ॥ १ ॥ रासर
चोनारायणस्वामी, वृंदावनराधे ॥ तालपखावजवाजैं,
मधुरेसुरगावैं ॥ २ ॥ ताथेइताथेइशब्दउचारे, तातापु
रराजे ॥ सुंदरभृकुटिविराजे, कोटिमदनलाजे ॥ ३ ॥
घुमकरघुमकरघुंघुरूघुमके, घुमकघुमकघुमके ॥ नाच
तराधामोहन, पायनठुमठुमकै ॥ ४ ॥ ऊंचेस्वरसेशब्दउ
चारे, मधुरेस्वरगावै ॥ राधामोहनजोरी, मनमेंमोहिं
भावै ॥ ५ ॥ निरतकरैंगोपाललालजी, शोभाताथेई ॥
केशवहरिमुखनिरखैं, केवलनिरछेई ॥ ६ ॥ ८ ॥
जयसियमहारानीजयजानकिरानी, सुररंजिनिअघ

गंजिनिसेवतमुनिज्ञानी ॥टेक। कुंदरदनिशशिवदनी, दामिनि द्युतिगाता ॥ भूषणवसनसवांरे, करलियेजल जाता॥१॥बेंदीभालविशालविराजे,सुंदरमुसुकानी॥ग जगमनीचितरमनी,रघुवरमनमानी ॥ २ ॥ मृगलोच निअघमोचानि,सखियनसँगसोहैं॥ विहरतसरयूतीर लखिसुरत्रियमोहैं ॥ ३॥ बिधिहरिहरतोहिंध्यावैं, नि जनिजपदपावैं॥उमारमाब्रह्माणी,तुहिंनिशिदिनध्या वैं॥ ४ ॥ संतनसुखदरसावैं,रघुवररुखलीने ॥सुखसा गरदोउविहरें,रामसेवकहिये ॥ ५ ॥ ९

जयराधेरमनीहरिराधेरमनी,दुखहरनीसुखकरनीगो विँदवशकरनी॥टेक ॥ वृंदावनमेंरासरचोहे,कोकहि सकैबखानी॥सबगोपियनकेमध्यराधेशशिवदनी॥१॥ वृंदावनकीकुंजगलिनमेंलीलासुखकरनी ॥ मोहनना चनचायो,जनकलमलहरनी ॥ २ ॥राधाहरिविज्ञाता गोपुरनिजधानी ॥ इंद्रचंद्रब्रह्मादिक,सकतनगुणव रनी ॥ ३ ॥ सनकादिककेवचनसत्यकरि,प्रकटीब्रज धानी ॥ लीलाअद्भुतकीन्हो,दुष्टनछलदलहीनी ॥ ४॥ राधाराधारटनकरतही,बाधाभ्रमहरनी ॥ पंचसखी मिलिवरनी,राधेजगजननी ॥५॥ १०

प्रकटेसीतारामजीअवधपुरमें ॥ टेक॥ राजादशरथ गृहरामजीजन्मलियो,नौनिधिआईउनकेघरमें ॥१॥ बाजाबजेइंद्रगाजे,जयजयकारभयोपुरमें ॥ २ ॥ व

षतपुष्पदेवमुनिहर्षत,आनँदभयोतीनोपुरमें ॥ ३ ॥ संगसखासरयूतटविहरें,धनुषबाणधरेकरमें ॥४॥ विश्वामित्रकोयज्ञसफलकरि,खलमारेएकहिक्षणमें ॥ ५ ॥ जनकस्वयंवरपावनकीन्हो,तोरोधनुषजनकपुरमें॥६॥ सियाविवाहिअवधपुरआये,आनँदभयोनारीनरमें ॥ ॥ ७ ॥ क्रीटमुकुटमकराकृतिकुंडल,जनतुलसीधारे उरमें ॥ ८ ॥ ११ ॥

रामललाशिरटोपीदेखोसखि ॥ टेक ॥ छोटेछोटे लरिकनसँगखेलैं,हाथलियेघृतरोटी ॥ १ ॥ हाथमेंललितपहुंचियासोहै,काननकुंडलरविकीजोती ॥ २ ॥ पगपैंजनियाअधिकसोहावैं,गलेविचउज्वलमोती ३॥ रघुवरलक्ष्मणभरतशत्रुहन,चारोभैयनकीजोटी ॥४॥ रामसेवकजीकेप्रभुसुखसागर, मातकौशल्याहँसिलोटी ॥ ५ ॥१२ ॥

अच्छेरामजीलला,तुम्हारेवदनपरअनंतकला ।टेक॥ मुखमेंबीरानयनाविशाला,जितचितवैंतितकरतानिहाला॥१॥क्रीटमुकुटकुंडलवनमाला,भालतिलकसोहैंनयनविशाला॥ २ ॥छोटीमोटीनादियागहिरगँभीर,कल्पवृक्षतरासियारघुवीर॥ ३ ॥संगसखनकीसोहैभीर, भरतशत्रुहनलक्ष्मणवीर॥ ४ ॥छोटीसीधनुहियाराम जी,छोटेमोटेतीरखेलतहैंसरजूकेतीर ॥ ५ ॥ जहँजहँपरेसंतनकेभीर,हर्षितआवेंसियारघुवीर ॥

॥ ६ ॥ प्रागदासगयेसरजूकेतीर, बीचमेंमिलिगये सियारघुबीर ॥ ७ ॥ १३ ॥

अँखियांमेंलागिरहेरघुबीर ॥टेक॥ निशिवासरमनला गरहतहै, नयनधरतनींहँधीर ॥ १ ॥ रुमकझुमकपग नूपुरबाजैं, चालचलैंरणधीर ॥ २ ॥ क्रीटमुकुटमकरा कृतिकुंडल, गलेबिचमुक्ताहीर ॥ ३ ॥ रघुबरलक्ष्मण भरतशत्रुहन, संगसखनकीभीर ॥ ४ ॥ पीतांबरकर धनुषविराजै, शोभितश्यामशरीर ॥ ५ ॥ तुलसिदास हरिरूपनिहारैं, हरतसंतनकीपीर ॥ ६ ॥ १४ ॥

हँसिहँसिमनमोहैंरघुबीर ॥ टेक ॥ मैंसरजूजलभरन जातरही, भरनबिसरगईनीर ॥ १ ॥ क्रीटमुकुटमक राकृतिकुंडल, गलेबिचमुक्ताहीर ॥२॥ संगसखासरजू तटबिहरत,रामलखनदोउवीर॥३॥ शारंगधनुषबाण कररराजैं, पहिरेपीतांबरचीर॥४॥ तुलसिदासहरिरूप निहारे, हरतसंतनकीपीर ॥ ५॥ १५ ॥

मोहिँभावेहोश्रीरामजीलला ॥ टेक॥ चारोभैयाराम जीचतुरसुजान, मैयागोदखेलावेंहो ॥१॥ कनककटो राअतरफुलेल, मर्दनअधिकसोहावेंहो ॥२॥ शिरसोहै जरकसकीपाग, काननकुंडलझलकावेंहो ॥ ३ ॥ पीत झँगुलियासुंदरसोहैहरिकेहाथ, हरषिनिरखिपहिरावे हो॥४॥ उरसोहैमोतियनकीमाला, बाजूबंदअधिकसो हावेहो ॥५॥ लालखरउवांसुंदरसोहैंहरिकेपांव, अ

वधनगरफिरिआवेंहो ॥ ६ ॥ प्रागदासजीकेसियारघु बीर, नयननमेंहलगावेंहो ॥ ७ ॥ १६ ॥

भरतरामसमोहिंभावेंहो, सुभगचालसुंदरअतिप्यारी। टेक। राजादशरथजीकेचारपुत्रहैं, शोभावरणिनजावेंहो ।१। सरजूकेतीरेखेलरचोहै, सुंदरबाणचलावेंहो।२।सर जूनहानचलेरघुनंदन, चपलतुरंगनचावेंहो।३।अवधपु रीकीबधूअटाचढि, निरखिपरमपद पावेंहो।४। रामसे वकजीकेप्रभुसुखसागर, चारिवेदयशगावेंहो ।५।१७।

राग-आशावरी॥रामजन्मसुनिअपनेपतिसों, हँसिढा ढ़िनियोंबोलीहो ॥ जाहुकंतराजादशरथके, दानकोठ रीखोलीहो ॥ टेक॥तुमकोदेइँअंगकोवागो, औरदक्षि णाभरझोरीहो ॥ हमकोलीजोनखकोगहनो, पट रसुधाकीचोलीहो ॥ १ ॥ साजसहितयकघोड़ालीजो, गैयादूधअचोलीहो। सहितअम्बारीहाथीलीजो, हथि नी अधिकअमोलीहो॥२॥ लीजोकंतकहारसहितयक हमहिंचढ़नकोडोलीहो ॥ सोलहवर्षकीसुंदरिलीजो, ट हलकरनकोगोरीहो ॥३ ॥ सेजसहितएकपलँगालीजो, औपाननकीढोलीहो ॥ बीरीकरिकरिहमहिंखवावे, लीजोसुघरतमोलीहो ॥ ४ ॥ जन्मजन्मकाहूकेआगे, बहुरिनमाडोबोलीहो ॥ जनगोविंदरघुबीरयांचिकै, भयेहैंअयाचकढोलीहो ॥ ५ ॥ १८ ॥

इति गुरुवारकी धुन समाप्त ॥

## अथ शुक्रवारकी आरती प्रारंभः ।

आरतिलक्ष्मणबालजतीकी, असुरसंहारनरघुवरप्राण पतीकी ॥ टेक ॥ जगमगजोतिअवधपुरराजै, शेषाचलपैलक्ष्मणआपाबिराजैं ॥१॥ घंटातालपखावजबाजैं, कोटिदेवमुनिआरतिसाजैं ॥ २ ॥ क्रीटमुकुटकरधनुष बिराजै, तीनलोकजाकीशोभाराजै ॥ ३ ॥ कंचनथार कपूरसुहाई, आरतिकरतसुमित्रामाई ॥ ४ ॥ आरति कीजैहरिकीजैसीतैसी, ध्रुवप्रह्लादबिभीषणजैसी ॥५॥ प्रेममगनहोयआरतिगावै, बसिबैकुंठबहुरिनाहिंआवै ॥ ६ ॥ भक्तिहेतुहरिकोलाड़लड़ावै, जनघनश्यामपरमपदपावै ॥ ७ ॥ १ ॥

इति शुक्रवारकी आरती समाप्त ।

## अथ शुक्रवारकी धुन प्रारंभः ।

आरतिकीजैराजारामचंद्रजीकी, हरिभक्तिकरोयमत्रासनदीजे॥टेक॥पहिलीआरतिपुष्पकीमाला,कालीनागनाथिलायेमदनगोपाला ॥ १ ॥ दूसरिआरतिदेवकीनंदन, भक्तउधारनकंसनिकंदन ॥ २ ॥ तीसरि आरतित्रिभुवनमोहै, रत्नसिंहासनसीतारामजीकोसोहै ॥३ ॥चौथीआरतिचहुँयुगपूजा,देवनिरंजनस्वामीऔरनदूजा ॥ ४ ॥ पांचवीआरतिरामजीकोभावे, रामजीकोहरियशनामदेवगावे ॥ ५ ॥ १ ॥

रेमनबसिगयेसीताराम, सीतारामसीतारामसीता
राम ॥टेक॥ गौरबरनसियाजनकनंदिनी, रघुवरहैंघ
नसुंदरश्याम ॥१॥ दशरथपुत्रअयोध्यानायक, तिन
परचँवरढुरावेंहनुमान ॥ २॥ विश्वामित्रकोयज्ञसुफल
कियो,गौतमनारिपठायेनिजधाम ॥ ३ ॥ जटामुकु
टमुनिवेषधरोहै, कठिनधनुषलियेशारंगबाण॥४॥तुम
जानिबिसारिजावतनमनसे, तुमबिनुनिकासिजायमेरे
प्राण ॥५॥ सरजूकेतीरअयोध्यानगरी,जहाँविहरैंसि
यालक्ष्मणराम ॥ ६ ॥ आशानंदकहैकरजोरे,चौंसठि
घरीभजुआठौयाम ॥ ७ ॥ २ ॥

आवनकीमनभावनकी, बलिहारीरामजीकेआवन
की॥टेक॥ रघुबरलक्ष्मणभरतशत्रुहन,श्यामसुरतिम
नभावनकी॥१॥कीटमुकुटमकराकृतिकुंडल,उरबन
मालसोहावनकी॥ २ ॥ पीतांबरकीकछनीकाछे, धनु
षबाणकरधारनकी ॥३॥ रुमकझुमकपगनूपुरबाजैं,ठु
मकचालमनभावनकी ॥४॥ संगसखासरजूतटविहरैं,
चपलतुरंगनचावनकी ॥ ५ ॥ रामप्रसादभक्तिबरसां
गै,चरनकमलचितलावनकी ॥ ६ ॥ ३ ॥

जयबंकटरवनाहरिबंकटरवना, आरतिउतारोंसंतन
हितकरना ॥टेक॥सुंदरशैलशिखरशेषाचल, मुनिजन
मनहरना ॥ अतिउत्तमअस्थान,अगमनिगमभव
ना॥१॥कीटमुकुटकरधनुषबिराजै,कुंडलछबिरचना

सुंदरनयनबिशाला,चितवनमनहरना॥२॥शंखचक्रग
दापद्मबिराजै,बनमालाधरना॥कटिकिंकिणिअतिरा
जे,अरुणकमलरचना ॥३॥ दीनानाथदयालुदयानि
धि,दीननहितकरना ॥ अग्रदासचरणनपरपलपल,
चितधरना ॥ ४ ॥ ४ ॥

रघुबरमहाराजा२, तुमसबदेवनकेराजा ॥ टेक ॥ अव
धपुरीमेंजन्मलियोहै,कल्पवृक्षकीछाया ॥ रत्नसिंहा
सनआपुबिराजे,दशरथकेसुतलाला ॥ १ ॥ शेषलिये
करछत्र,भरतलियेचँवरढुराया॥हनूमानकरजोरेठाढ़े,
ब्रह्मावेदसुनाया॥ २ ॥क्रीटमुकुटमकराकृतिकुंडल-
उरबनमालसोहाया ॥ शारंगधनुषबाणकरराजै पीतां
बरछबिछाया ॥ ३ ॥ पायनललितपैंजनियाबाजैं, शो
भाबरणिनजाया॥मातुकौशल्याकरतआरती,सखि
यनमंगलगाया॥४॥शिवसनकादिआदिब्रह्मादिक,नि
गमनेतियशगाया ॥ तुलसीदासआसरघुबरकी,चर
णकमलचितलाया ॥ ५ ॥ ५ ॥

टीकममहाराजा २- तेरोवेदविमलयशगावैं॥टेक॥तृ
णसुमेरुरजकरसुमेरुकहँ, रंककोराजबनावैं॥अबिना-
शीअरुअंतरयामी,रविशशिनयनलजावैं ॥ १ ॥ सुर
पतिशेषबिमलयशगावैं,शारदचँवरढुराया ॥निशिबा
सरशिवभृकुटिबिलोकैं,ब्रह्मावेदसुनाया ॥२॥ नामख
भतिहुँलोकखडेहैं,अंडकटाहकहावैं॥गिनिगिनिसुनि

जनपारनपावैं, कुन्नस्कालबजावैं ॥ ३ ॥ नामकलाअ
तिकोटिबिराजै, सुरनरध्यानलगावैं ॥ इंद्रकुबेरनारद
सनकादिक, हरिजनहरियशगावैं ॥ ४ ॥ अवघरचरणि
तुम्हारीकृपानिधि, कुदरतजानिनजावैं ॥ सरजूदासक
रुणाकेसागर, पंछीसंगलगावैं ॥ ५ ॥ ६ ॥

तेरेबाजैअनहदबाजा, लक्ष्मणमहाराजा० ॥ टेक ॥
त्रिपतीमेंसीतारामजीविराजैं, शेषनागकीछाया ॥ शे
षाचलपरआपबिराजैं, तीनलोककेराया ॥ १ ॥ कीट
मुकुटकरधनुषबिराजैं, गलेवैजंतीमाला ॥ कमलनय
नकरुणाकेसागर, बड़ेबड़ेभुजाविशाला ॥ २ ॥ ब्रह्मा
जाकोवेदसुनावें, सुरनरध्यानलगाया ॥ शेषसहसमुख
रटतानिरंतर, सोवाकोपारनपाया ॥ ३ ॥ सप्तद्वीपपानी
केऊपर, लीलाअजबबनाया ॥ बिनाखंभअसमानख
ड़ाहै, नौलखताराछाया ॥ ४ ॥ भक्तवत्सलसंतनकेहेतु,
हरिहैंसुखकेदाया ॥ चरणदासचरणनकीमहिमा, चर
णकमलचितलाया ॥ ५ ॥ ७ ॥

दाऊमहाराजा २, तेरेबाजेनौबतबाजा ॥ टेक ॥ मथुरा
मेंहरिजन्मलियोहै, गोवर्द्धनकीछाया ॥ ब्रजमंडलमेंआ
याबिराजे, गोलोककेराया ॥ १ ॥ हलमूसलहथियारबिरा
जे, गलेबिराजेपटुका ॥ गलेबिचहीराअधिकसोहावै,
शिरपरकलँगीचीरा २ गऊलोकतीनोलोकऊपरहै, कृ
ष्णचंद्रकीमाया ॥ शेषसहसमुखरटतानिरंतर, सोवाको

पारनपाया ॥ ३ ॥ सर्वतीर्थमथुरामेंआये,चारिधाम
कीमाया।यमुनाकेनिकटकदमकीछैयां,तहांकरेंबिस
रामा ॥ ४॥ सनकादिकजाकीबिनतीकरतहैं,नारद
ध्यानलगाया॥इंद्रहुजाकीकरतआरती,ब्रह्मावेदसुना
या ॥ ५ ॥ भक्तबत्सलसंतनकेहैंरे,हरिहैंसुखकेदाया॥
श्रीभटदानइहैप्रभुदीजे,चरणकमलचितलाया ॥६॥८
दर्शनदेबंकटरैया,तेरेदर्शनकोमेरोमनललचै ॥टेक॥
त्रिपतीमेंसीतारामजी बिराजैं,चौकीहैलक्ष्मणरैया ॥
॥१॥शेषाचलपरआपबिराजैं,चौकीहैहनुमतरैया॥२॥
जयऔविजयदोउपौंरियाबिराजैंविजयघंटधुनिहोरै
या॥३॥आठपहरफूलनकेजामा, ऊपरचँवरढुरावैरैया
॥४ ॥ शंखचक्रगदापद्मबिराजैं,क्रीटमुकुटकुंडलरैया
॥ ५ ॥ भोगमढ़ीमेंभोगलगतहै,बेदनकीधुनहोरैया ॥
॥६॥छप्पनभोगछात्तिसोव्यंजन, ऊपरतुलसीरामिरैया
॥ ७ ॥आसपासगिरिवरकीशोभा,बिचमेंकोयलझूकै
या ॥ ८ ॥ जनहाथीरामजीबंकटजीके,शरणआवा
गमननिवारेरैया ॥ ९ ॥ ९ ॥

सूर्यबंशउजागरनागर,जयजयलक्ष्मणबालजती॥टेक
जयअनंतजयजयभुवनेश्वर,जयजयफणीपतालपती
॥१॥चौदहभुवनशीसपरराजैं,भारनलागैएकरती॥२॥
दशरथपुत्रसुमित्रानंदन,कुँवरिउर्मिलाप्राणपती ॥३॥
क्रीटमुकुटमकराकृतिकुंडल,शिरचंदनकीखौरखँची

॥ ४ ॥ शारंगधनुषबाणकरराजै, पीतांबरसेकमरकसी ॥५॥ पचरँगबाणरामलक्ष्मणके, देखिअसुरनकीफाटिछती ॥ ६ ॥ शिवसनकादिआदिब्रह्मादिक, पारनपावैंयतीसती ॥७॥ तुलसीदासयहध्यानधरतहैं, रामलषणअरुसियासती ॥ ८ ॥ १० ॥

जयबंकटसंकटहरना, चरणकमलकोदर्शनदीजै। टेक। भवसागरमेंबहाजातहौं, बांहपकड़िझटपट धरना ॥ १ ॥ गहिरीनदियानावझांझरी, सेवकजानिदयाकरना ।२। जपतपनियमधर्मनहिंजानों, जानोंएकउदरभरना ।३ शंखचक्रगदापद्मबिराजैं, पीतांबरकछनीकछना ॥४॥ जनहाथीरामजीबंकटजीकेशरणै, निशिदिननामयहीरटना ॥ ५ ॥ ११ ॥

जयजयबोलोसाधु, लक्ष्मणबालाकी॥टेक॥दक्षिणदेशसवालखपर्वत, जगमगज्योतिदिवालाकी ॥ १ ॥ त्रिपतीमेंसीतारामजीबिराजैं, चौकीलक्ष्मणबालाकी ॥२॥ शेषाचलपरआपबिराजैं, चौकीहनुमतलालाकी ॥३॥ जयऔविजयदोउपौंरियाबिराजैं, गहिरीचोपनगाराकी ॥ ४ ॥ आठपहरफूलनकोजामा, ऊपरसौजदुसालाकी ॥५॥ बालाजीकेरथपररत्नसिंहासन, मुकुटबन्योमोतीमालाकी ॥ ६ ॥ देशदेशकेयात्रीआये, मारपरेमृगछालाकी ॥ ७ ॥ आशानंदकहैकरजोरी, पतिराखोकंठीमालाकी ॥ ८ ॥ १२ ॥

गालियांमतदेउ, तिलंगारंगा ॥ टेक॥ तुमहोतिलंगारं
गाहमपरदेसीचंगा, तुम्हारोहमारोसतसंगा ॥१॥ त्रि
पतीमेंसीतारामजीबिराजैं, लक्ष्मीबिराजैंदहिनेअंगा।
॥ २ ॥ शेषाचलपरआपबिराजैं, सन्मुखहैंबजरंगा।
॥ ३ ॥ कीटमुकुटमकराकृतकुंडल, रूपधरेबहुरंगा।
॥४॥अष्टपहरफूलनकेजामा, पीतांबरपचरंगा॥५॥जय
औबिजयदोउपौंरियाबिराजैं, ढिगपुष्करिणीगंगा।६।
शंखचक्रगदापद्मबिराजैं, रूपबनोबहुरंगा ॥७॥ आ
सपासागिरिवरकीशोभा, बीचमेंकोयलहैचंगा ॥ ८ ॥
जनहाथीरामजीव्यंकटजीकेशरणै, नितउठिहोयस
त्संगा ॥ ९ ॥ १३ ॥

इति शुक्रवारकी धुन समाप्त ।

अथ शनिवारकी आरती प्रारंभः ।

आरतिकीजैनरसिंहकुँवरकी, वेदविमलयशगाऊंमेरे
प्रभुजीके।टेक।पहिलीआरतिप्रह्लादउबारे, हिरनाकु
सनखउदरबिदारे॥१॥दुसरीआरतिवामनसेवा, बलि
केद्वारेपधारेहरिदेवा ।२॥ तीसरीआरतीब्रह्मपधारे, स
हस्रबाहुकेभुजाउखारे॥३॥ चौथीआरतिअसुरसंहारे,
भक्तबिभीषणलंकपधारे ॥ ४ ॥ पांचमीआरतिकंसप
छारे, गोपीग्वालसखाप्रतिपाले ॥५॥ तुलसीकोपत्र
कंठमणिहीरा, हरखिनिरखिगावैदासकबीरा॥६॥१॥

इति शनिवारकी आरती समाप्त ।

## अथ शनिवारकी धुन प्रारंभः ।

नाचौंगीरँगराचौंगी, रघुनंदनआगेमैंना ०।टेक।करि श्रृंगारहारतुलसीको, भालतिलकशिरराखोंगी ॥१॥ प्रेमप्रीतिकेबांधिघूंघुरा, सुरतिकीकछनीमैंकाछौंगी ॥२॥ रघुबरलक्ष्मणभरतशत्रुहन,सांवलिसुरतिउरराखोंगी ॥३॥ चुनिचुनिकलियांमैहारबनैहौं,रघुबरउर पहिरावोंगी ॥ ४ ॥ नाचिनाचिरघुनाथरिझावों, भक्तिरसीलीमैंयाचागी ॥५॥ लोकलाजकुलकीमर्यादा, इनमेंएकौनराखोंगी ॥ ६ ॥ सरजूकेतीरअयोध्यानगरी, बैठिझिरोंखामैंझांकोंगी ॥७॥ २ ॥

श्रीमन्नारायणनारायण, सुमिरसुमिरसुमिरभयेपारायण ॥टेक॥जाकोनामलेतअघनासै, कामक्रोधभयेपारायण॥१॥शिवसनकादिआदिब्रह्मादिक,सुमिरसुमिरभयेपारायण।२।क्रीटमुकुटमकराकृतिकुंडल, शंखचक्रगदाधारायण॥३॥ सेवरीकेफलरुचिरुचिपाये, भक्तसुदामातारायण॥४॥ अजामीलसुतहेतुपुकाऱ्यो नामलेतभयोपारायण ॥५॥दुर्योधनघरमेवात्याग्यो सागविदुरघरपारायण॥६ ॥ जलडूबतगजराजउबारे, चक्रसुदर्शधारायण ॥ ७ ॥ डूबतसेब्रजराखिलियोहै, करपरगिरिवरधारायण॥८॥चारवेदअरुभगवद्गीता,वाल्मीकिजीकीरामायण।९॥माधवदासआसचरणनकी, भवसागरभयेपारायण ॥ १० ॥ ३ ॥

हमचाकररघुनाथकुँवरके ॥टेक॥माथेतिलकमनोहर बाना,द्वादशतिलकदेखियमंडरपे ॥ १ ॥ द्वालीबंदस दाप्रभुतेरे,भयोंगुलामरावेरेघरके ॥ २ ॥ गुरुकेबचन सत्यकरिराखों,सुमिरनकरतासियारघुबरके ॥ ३॥ तु महिँयाचियाचोंनहिँऔरहि नहिंभरोसकोउनारीनर के॥४॥ अग्रदासयहपटालिखायो,दसखतदशरथसुत निजकरके ॥ ५ ॥ ४ ॥

कबमिलिहैंरघुनाथहमारे ॥ टेक॥ जैसेमिलेप्रभुबलि राजाको, चारिमासहरिद्वारेठाढ़े ॥ १॥ जैसेमिलेप्रह्ला दभक्तको, खंभफोरिहिरनाकुसमारे ॥२॥ जैसेमिलेप्र भुद्रुपदसुताको,खैंचतचीरदुशासनहारे ॥३॥ जैसेमि लेप्रभुजनकसुताको तोरोधनुषभूपसबहारे ॥ ४ ॥ तु लसीदासआसपतितनकी, प्रभुमोसेपतितअनेकउ-धारे ॥ ५ ॥ ५ ॥

अपनोजनप्रह्लादउबारो ॥टेक॥जलहुसेराखिआगिनि हुँसेराखे, राखिलियेगिरिवरहुसेडारो ॥ १ ॥ लक्ष्मी प्रभुकेनिकटनआवैं,ऐसोरूपप्रभुकबहुँनधारो ॥ २ ॥ अपनेभक्तकोराजातिलकादियो,हस्तकमलमस्तकपर धारो ॥ ३ ॥ शिवसनकादिआदिब्रह्मादिक,हस्त कमलमस्तकपेधारो ॥ ४ ॥ लैप्रह्लादखंभसेबांधेअ बकोहैतेरोराखनहारो ॥ ५ ॥ खंभफोरिप्रगटेनरहरि प्रभु,हिरनाकुसनखउदरबिदारो ॥ ६ ॥ कौतुकदेखि

देवमुनिहर्षीगणगंधर्वगुणवेदउचारी ॥ ७ ॥ श्रीभटके
प्रभुदियोअभयपद, भक्तहेतदानवकुलतारो ॥ ८ ॥ ६ ॥
धायगोविंदगजेंद्रउबारो २ महाग्राहसारो ॥ टेक ॥ खेंच
तग्राहगजहिलेकोबल, नभयोतबहरिनामउचारो ॥ १ ॥
फहरफहरफहरातपीतांबर, चरणगमनकियोगरुडबि
सरो ॥ २ ॥ जबभरिसूंड़रहीजलऊपर, कमलपुष्पलेश्या
मकोचढ़ायो ॥ ३ ॥ काटेफंदचक्रधारासों, अघमोचन
हरिनामतुम्हारो ॥ ४ ॥ देवनहर्षिदुंदुभीबजाईपुष्प
बर्षिजयजयातिउचारो ॥ ५ ॥ अग्रदाससबपातितन
कोप्रभु, इंद्रदमनवैकंठसिधारो ॥ ६ ॥ ७ ॥

जपुजैजैजैनरसिंहसही महाराजसही ॥ टेक ॥ खंभफोर
हिरनाकुसमाऱ्योराखिलियोप्रल्हादसही ॥ १ ॥ योंहीराम
जीनेरावणमारो, भक्तविभीषणलंकदई ॥ २ ॥ योंहीकृष्ण
जीनेकंसपछारो उग्रसेनकोराजदई ॥ ३ ॥ उदरफारिमु
खझारकियोहै तीनलोकजाकोगरजभई ॥ ४ ॥ शिवसन
कादिआदिब्रह्मादिक निकटनआवेलक्ष्मीसही ॥ ५ ॥ तु
लसिदासहरिरूपनिहारे भक्तवत्सलकोटेकगही ॥ ६ ॥ ८
नरहरियाप्रभुगिरिधरिया प्रल्हादउबारेनरहरिया ॥
॥ टेक ॥ रामकृष्णदोउनामबड़ेहैं तारणतरणअभयक
रिया ॥ १ बामनरूपछलेबलिराजा तीनपैरवसुधाकरि
या ॥ २ ॥ खंभफोरहिरनाकुससारेजनप्रल्हादअभयकरि
या ॥ ३ रावणकेदशमस्तकछेदे, बीसभुजाखंडनकरिया

॥ ४॥यमुनाकेनीरेतीरेधेनुचरावें,करमुरलीबनबनाफिरिया ।५।केशीमारेकंसपछारे,उग्रसेनशिरछत्रधरिया ॥ ६॥ कहतकबीरासुनोभाईसाधो, अधमउधारननरहरिया ॥ ७ ॥ ९ ॥

श्रीरामजाने,गूदरियागलतान ॥ टेक ॥ पांचतत्त्वकीबनीहैगूदरी, पड़ीरहतचौगान ॥ १ ॥ सुरतनिरतकोटोपबनोहै, धागापदानिर्बान ॥ २ ॥ नादेवेदेहोइपड़ीहै, अनहदचढ़ीहैकमान॥३॥हमरोरहनारूखवृक्षतर,अलखपुरुषकोध्यान ॥ ४ ॥प्रेमकेबदराबर्षनलागे, भीजतसंतसुजान ॥५ ॥ कहतकबीरामेरोअलखायोगी, मिटगयोआवनजान ॥ ६ ॥ १० ॥

मुझेनादिलसेभूलैंप्यारेराम,मुझे० ॥टेक ॥स्याहीगईसफेदीआई,चलनाहैबड़ीदूर॥१ ॥डारडारमेंपातपातमें, तुमहिरँगीलेफूल ॥ २ ॥ हैहजूरनहारिनाहिंनदूर, दिलकीदुर्मतिभूल ॥३ ॥ गोपीचंदभरथरीराजा, शिरमेंडारेधूल॥ ४ ॥ सेखफरीदकुआमेंलटकैं, गिरैंतोचकनाचूर ॥ ५ ॥ कहतकबीरासुनोभाईसाधो,हरिचरणनमतिभूल ॥ ६ ॥ ११ ॥

रामजीरतनधनपाया,मायारा० ।टेक।वस्तुअमोलकदियोहैगुरुने,माथेतिलककराया ॥१॥रामनामकीभईबिभूती, जगमेंसाहकहाया ॥ २ ॥ देतलेतऔखावतखरचत, दिनदिनहोतसवाया ॥ ३ ॥ राजनदंडैचोरन

लूटै, धरणीधरैनजाया ॥ ४ ॥ लेप्रल्हादखंभमेंबांधे, अबतेरोकौनसहाया ॥५॥ कहांतेरोरामबतावोमोहीं, हाथखड्गझटकाया ॥ ६ ॥ तोमेंमोमेंखड्गखंभमें, व्यापरहेरघुराया ॥ ७ ॥ खंभफोरिहिरनाकुसमारे, नामदेवकेरामजीसहाया ॥ ८ ॥ १२ ॥

बाबाझूंठीमाया, दुर्मतिमेंदिनखोया ॥टेक ॥ श्यामसुंदरसुमिरोनहींपलमें, अंतकालमेंरोया ॥ १ ॥ पहिरिपीतांबरपुष्पबिछाया, हीरामोतीपोया ॥ २ ॥ हरिभक्तीबिनमुक्तिनहोगी, कहाभयोतनधोया ॥ ३ ॥ हस्तीघोड़ामालखजाना, नयननभरभरजोया ॥ ४ ॥ अबतोमूरखभयोबिराना, लंबीचादरसोया ॥ ५ ॥ यहसंसारजहरकीबारी, झूंठीसांचगोया ॥ ६ ॥ गयबीरामसंतनकेशरणै, मनकाधोखाखोया ॥ ७ ॥ १३ ॥

इति शनिवारकी धुन समाप्त ।

अथ रविवारकी आरती प्रारंभः ।

कहांलगिआरतिदासकरैंगे, सकलभुवनजाकीज्योतिबिराजै ॥टेक॥ सातसमुद्रजाकेचरणनिवासे कहाभयोजलकुंभभरेहोराम ॥ १ ॥ कोटिभानुजाकेनखकीशोभा, कहाभयोमांदिरदीपधरेहोराम ॥ २ ॥ अठारहभाररोमावलीजाके, कहाभयोशिरपुष्पधरेहोराम ॥ ३ ॥ छप्पनभोगजाकेनित्यप्रतिलागें, कहाभयोनैवेद्यधरेहोराम ॥ ४ ॥ अनंतकोटिजाकेबाजाबाजैं ॥ कहाभयोझनकार

करेहोराम ॥ ५ ॥ चारवेदजाकेमुखकीशोभा, कहा भयोब्रह्मावेदपढ़ेहोराम ॥ ६ ॥ शिवसनकादिआदिब्र ह्मादिक, नारदमुनिजाकोध्यानधरेहोराम ॥७॥ हिं ममंदारजाकोपवनझकोरे, कहाभयोशिरचँवरढुरेहो राम॥८॥ लखचौरासीबंदछोड़ाये, केवलहरियशनाम देवगाये ॥ ९ ॥ १ ॥

इति रविवाकी आरती समाप्त ।

अथ रविवारकीधुन प्रारंभः ।

टेरतहैरघुबरजीकीमैयारघुबरजीकीमैया,लक्ष्मणजी कीमैया॥टेक॥ऊंचेऊंचेसुरलैशब्दउचारे, रघुकुलरघु कुलरघुकुलरैया॥१॥ रघुबरलक्ष्मणभरतशत्रुहन,नहि आवैंतजिबालसमैया॥२॥ क्रीटमुकुटमकराकृतिकुं डल,धनुषबाणकरधारेहोरमैया ॥ ३॥ संगसखासरजू तटबिहरें,भरतशत्रुहनलक्ष्मणभैया ॥ ४ ॥ शिवसन कादिआदिब्रह्मादिक, नेतिनेतिगावैंनिगमैया ॥५ ॥ ताहिधरनकौशल्याधाई,ठुमकठुमकपगचलतरमैया ॥ ६॥ धूसरेधूरिभरेतनुआये, बिहसतभूपगोदबैठैया ॥७॥ तुलसिदासप्रभुकीछबिनिरखे, हरषिनिराषिजन नीलेतबलैया ॥ ८ ॥ १ ॥

नमोनमोतुलसीमहरानी, नमो० ॥टेक॥ जाकोनाम लेतअघनाशै,माहिमावेदपुराणबखानी॥१॥ शाखापत्र मंजरीकोमल, श्रीपतिचरणकमललपटानी॥२॥ तुम

तुलसीपूरणतपकीन्हो,शालग्रामकीपटरानी॥३॥ धूपदीपनैवेद्यआरती, पुष्पनकीबरखाबरखानी ॥४॥ छप्पनभोगछतीसोव्यंजन, बिनतुलसीहरिएकनमानी ॥५॥शिवसनकादिआदिब्रह्मादिक, खोजतफिरत महामुनिज्ञानी ॥ ६ ॥ प्रेमभक्तिकरिहरिवशकीन्हे, साँवरिसुरतिमेंरहियलपटानी॥ ७ ॥ साँवरीसखी मैयातेरोयशगावत, भक्तिदानदीजेमहारानी॥८॥ २

नमोनमोतुलसीकरजोरी ॥ टेक॥ हेमरत्नमणिहीररूपमय, शाखापत्रमंजरीतोरी ॥ १ ॥ परमसखीसियजानकीजीवन, सियारामबिहरैंयकठोरी॥२॥चरणशरणदासीशरणागत, प्रेमभक्तिकोकरतनिहोरी ॥ ॥३॥ सिंहासनसियबैठिरामसँग, तुलसीदासदरबाररहोरी ॥ ४ ॥ ३ ॥

बसबोश्रीअवधपुरीकोनीकोर, नीकोनामहरीको॥ टेक॥ उत्तरखंड अयोध्यानगरि निर्मलजलसरजूको॥१॥ रामघाटअस्नानकरनको, दर्शनराघवजीको ॥२॥ रघुबरलक्ष्मणभरतशत्रुहन, ढोटादशरथजीको ॥ ३ ॥ क्रीटमुकुटमकराकृतिकुंडल,शिरकेसरकोटीको॥४॥ सबभूपनकोमानमथनकियो,तोरोधनुषशिवजीको ॥ ॥ ५ ॥ अष्टपहरकरजोरेरहतहैं, हनूमानअँजनीको ॥ ॥ ६ ॥ तुलसिदासयहध्यानधरतहैं, रामलषणसियाजीको ॥ ७ ॥ ४ ॥

बसबोश्रीवृंदाबनकोनीको ॥ टेक ॥ मध्यदेशएकमथुरानगरी, निर्मलजलयमुनाको ॥१॥ चीरघाटअस्नानकरनको, दर्शनगोविंदजीको ॥ २॥ हलधरगिरिधरमदनमनोहर, ढोटाबसुदेवजीको ॥ ३॥ मोरमुकुटमकराकृतिकुंडल, गोरोचनकोटीको ॥४॥ वृंदाबनमेंबागबहुतहैं, बिचबिचबनतुलसीको ॥ ५॥ कुंजनकुंजनाफिरतराधिका, शब्दसुनतमुरलीको ॥ ६ ॥ अष्टपहरकरजोरेरहतहैं, गरुड़देवबिनतीके ॥ ७ ॥ सूरदासयहध्यानधरतहैं, श्यामरामराधाजीको ॥ ८ ॥ ५ ॥

भजु, रघुवरश्यामयुगलचरना ॥टेक॥ इतमेंअयोध्यानिर्मलसरजू, उतमथुराशीतलयमुना ॥ १॥ इतमेंदशरथकुँवरकहाये, उतमेंकहायेनंदजीकेललना ॥ २ ॥इतमेंकौशल्यामैयागोदखेलावे, उतमेंयशोदाझुलावैपलना ॥३॥ इतमेंक्रीटमुकुटशिरराजे, उतमेंमोरमुकुटधरना ॥ ४ ॥इतमेंधनुषबाणकरराजे, उतमुरलीमुखपरधरना ॥५॥ इतमेंचरणअहल्यातारी, उतकुब्जासंगकियोरमना ॥ ६ ॥ इतमेंजानकीबायेंबिराजे, उतराधेसंगकियोरमना ॥७॥ इतमेंसागरशिलउतराये, उतगिरिवरनखपरधरना॥८॥ रावणकेदशमस्तकछेदे, कंसकोमारबहायोयमुना ॥ ९ ॥ इतमेंराजाबिभीषणदीन्हो, उग्रसेनकोकियोअपना ॥ १० ॥ इततुलसीउतसूरकहाये, युगलचरणपरचितधरना ॥ ११ ॥ ६ ॥

रघुबंसीहोराम, मेरेमेंबसो ॥टेक॥ सीतामेरीमातापि तामेरेराम, लक्ष्मणधनुषचढ़ायेकरबान ॥ १ ॥ गलेमेरे तुलसीमुखमेरेराम,हृदयाबिराजैंस्वामीशालग्राम॥२॥ हथियनऊपरघुरतानिसान, सुरनरमुनिचढ़िआयेहैंवि मान॥३॥बांधेहैंसागरतरेहैंपखान, सियाजीकीखबरि पठायेहनुमान ॥ ४ ॥ तोड़ीगढ़लंकाफिरिगईआन, भ क्तविभीषणपायोविश्राम ॥५॥ आगेआगेरामलक्ष्मण पीछेहनुमान, आयेहैंअयोध्यापुष्पविमान ॥६॥ तुम्हा रोहिजपतपतुम्हारोहिध्यान, बालाजीकोसुमिरनरा घवजीकोध्यान॥७॥कीटमुकुटकुंडलवनमाल,शोभा कोबरणिसकैगुणग्राम ॥ ८ ॥ पुरीहैअयोध्यापूरणधा म,रामानंदस्वामीपायेविश्राम ॥ ९ ॥ ७ ॥

भजुदशरथपुत्र, धनुषधरना ॥टेक॥ मातुपिताकीआ ज्ञामानी, अवधछोंड़िबनकोचलना ॥१॥ वनमेंजाय बसेरघुनंदन, जनकसुतारावणहनना ॥२॥ कपिदल जोरिचढ़ेरघुनंदन, सेतुबांधिसागरतरना॥३॥ रावण केदशमस्तकछेदे, बीसभुजाखंडनकरना॥ ४॥ राव णमारिअसुरसबमारे, लंकाजारिगरदकरना॥५॥ अ पनेभक्तकोराजातिलकदियो, आयपरोहरिकेचरना ॥ ॥ ६॥पुष्पाबिमानचढ़ेरघुनंदन, वाल्मीकिआश्रमअव ना ॥ ७ ॥ सीतासहितअयोध्याआये, सुरनरजयजय करना ॥ ८ ॥ सीतासहितसिंहासनबैठे, सबदेवनमंग

लकरना ॥ ९ ॥ तुलसिदासरघुबरकेशरणै, चरणकमल परचितधरना ॥ १० ॥ ८ ॥

भजुरेमन, रामसियाचरना ॥टेक॥ दशरथनंदनबिधि शिवबंदन, भक्तजननकेभयहरना॥ १ ॥विश्वामित्रको यज्ञसुफलकियो, धनुषभंजिसियबरना ॥ २ ॥ नौका सहितकीरकुलतारे, चरणकेछुवताशिलातरना॥४॥बा लिहिमारिसुग्रीवराजदियो, सप्ततालछेदनकरना॥५॥ महाअगाधसिंधुशतयोजन, रघुबरकपिगिरिवरतरना ॥ ६ ॥ रावणकेमस्तकदशछेदे, भक्तबिभीषणनृपकर ना॥७॥आयेअवधपुररंगभवनमें, कौशल्याआरतिक रना ॥ ८ ॥ अतिकृपालुकरुणाभयउरधरो, चतुरदास राघवशरना ॥ ९ ॥ ९ ॥

मिलिखेलतआवतरामजीलला, भरतशत्रुहनलखन लला ॥टेक॥ बृंदबृंदरघुबंशिनकेसुत, खेलतआवतकर तहला ॥ १ ॥ लाडूलियेसकलनिजकरमें, चुगतकाग जोपरतथला ॥ २ ॥ धावतफिरतउठिचलतअजिरमें, करतकेलिबहुछिन२पला ॥ ३ ॥ काकभुशुण्डगहनक रबाहे, सप्तबरणमेंभ्रमताफिरा॥ ४॥नयनमूंदिगयोराम उदरमें, देखेबहुब्रह्मांडकला ॥५॥ खोजताफिरतकल्प शतनाते, बाहरउभयघरीबितला ॥६ ॥ अग्रदासधनि धनिकौशल्या, भाग्यउदयभयेआजुलला ॥७॥१०॥

जयजयजयरघुनाथहरे,पूरणकरतमनोरथमनके ।टे-
क। पूर्णब्रह्मत्रेतामेंप्रगटे,दर्शनदेतनिहालकरे।१।उत्तर
खंडअयोध्यानगरी,निकटहिसरजूनीरवहे॥२॥कीट
मुकुटमकराकृतिकुंडल,धनुपबाणकरधारिरहे॥३॥र
त्नसिंहासनआपुबिराजे,धूपदीपनैवेद्यधरे॥४॥भर
तशत्रुहनचँवरछत्रलिये,सनकादिककरजोरिरहे॥५॥
माधवदासआसरघुवरके,हमसेपतितअनेकतरे॥६॥
जयजयजयजगदीशहरे, पूरणकरतमनोरथमनके॥
॥ टेक ॥ पूर्णब्रह्मद्वापरमेंप्रगटे,दर्शनदेतनिहालकरे॥
॥१॥जगन्नाथबलभद्रसुभद्रा, चक्रसुदर्शननिकटधरे
॥२॥महाप्रसाददेवनकोदुर्लभ,सोनरपावतउदरभरे
॥३॥इंद्रदमनमार्कंडेतीरथ,सेतुगंगाअस्नानकरे॥४॥
नीलचक्रपरध्वजाबिराजे,निकटमहोदधिनीरवहे॥५॥
माधवदासआसचरणनकी,भवसागरसेपारकरे६ १२
श्रीगाइयेमहासुखपाइये, श्रीजगन्नाथजगतगुरुगाइये
॥टेक॥अठारहाकिनारेचौकीलागे, यात्रीजाननपाइये
॥१॥गूदरियाकोझारोमांगै, नागालठवजाइये ॥२॥
सिंहपौरपरसिंहबिराजे, पंडाबेतलगाइये॥३॥इंद्रदम
नमार्कंडेतीरथ,सेतुगंगानहाइये॥४॥हुकुमभयोबलभ
द्रबलीको, बांहपकरकरछाइये॥५॥ नीलचक्रपरध्व
जाबिराजे, निकटमहोदधिगाजे॥६॥गरुडखंभपर
गरुडबिराजै,सनमुखदर्शनपाइये॥७॥जगन्नाथबलभ

